भैया—हिटलर जानता था कि अब आगेका कदम ऐसा होगा कि बिलायत और फ्रासकी जोकें चुप नही बैठ सकेंगी। वह फ्रासपर हमलाकर सकता था लेकिन फ्रासकी पलटनके बारेमे बहुत लम्बी-चौडी बातें कही जाती थी। अग्रेज कहते थे, कि दुनियामे तो दो ही पलटन है—धरती की पलटन फ्रांसके पास और समुन्दर की पलटन हमारे पास।

दुखराम—और धरतीकी सबसे बडी पलटन हिटलरसे कितने साल तक लडी भैया।

भैया—तीन हफ्ता ?

दुखराम—तीन साल भी नही, तीन महीना भी नही, तीन हफ्ता। और लाल पलटन के बारे मे क्या कहते थे।

भैया—वह लडनेवाली पलटन नही है, वह खाली तमासा देखने के लिए है। लेकिन आखिरमे बिलायत और फ्रास और दुनियाकी सभी जोको को लाल-पलटनका लोहा मानना पडा। बिलायती जोकोके सरदार चर्चिलने कहा कि लाल पलटन न होती तो हमारा कही ठौर-ठिकाना न रहता। लेकिन हिटलर ऐसा नही समझता था। वह सोचने लगा कि बाकी दो रास्ते हैं—पोलैंण्डकी ओर दौडा जाय तो पच्छिमकी जोकें गला फाडती भले ही रहें, लेकिन वह मदद कुछ भी नही कर सकती। फ्रास, बेल्जियम या हालैण्डकी ओर बढनेपर इन जोकोको कुछ करनेका मौका मिलेगा।

दुखराम—कांत (दाव) बैठा रहा था।

भैया—लेकिन पासा डालनेसे पहिले उसे कुछ और भी सोचना था। बोल-सेविकोने सुरूसे ही दूसरी सरकारो को समझाया था, कि दुनिया की साती के लिए सबको मिलकर कोसिस करनी चाहिए। लेकिन जोकोको सान्ती से क्या मतलब ? जब तक अपने घर मे नही लगती, तब तक आग देसन्तर होती है, लेकिन जब हिट-लरका खतरा साफ दिखाई देने लगा, तब फ्रास और इगलैण्डने रूसको अपनी ओर मिलाना चाहा। रूसने सोचा, कि जोकोका गुण्डा ज्यादा खराब होता है, इसलिए इस गुण्डे हिटलरको खतम करनेके लिए कुछ किया जा सके तो अच्छा है। फ्रास और इगलैण्डने अपने अफसर मास्को भेजे। लेकिन वह हिटलरसे लडनेके लिए बात करने गए थे, बल्कि चाहते थे कि हिटलर उतावला होकर रूसपर दौड पडे, लेकिन कमेरोंके नेता कच्चे गुइयाँ नही थे। इस्तालिन बीरने कह दिया, कि हम दूसरे की आगमें जलनेके लिए तैयार नही हैं। जोकोंके मुखिया मास्कोसे खाली हाथ लौट आए। उधर हिटलरने २३ अगस्त १९३९ को अपने बिदेस मन्त्री को मास्को भेजकर बोले-सेविको से कहा कि न हम तुमपर हमला करें न तुम हमारे ऊपर करो। कागजपर दोनो ओर की दस्तखत हुई। ११ दिन बाद ३ सितम्बर १९३९ को हिटलरने पोलैण्ड पर हमला कर दिया। बिलायत और फ्रासकी जोकों के लिए कोई चारा नही था। उन्होने भी हिटलरके खिलाफ लडाई छेड दी, लेकिन पोलेंडके तालुकदारो को कोई मदद नही पहुँचा सके। कुछ ही दिनोमे सारे पोलैण्डको हिटलरने ले लिया। लेकिन पोलैण्डने २१ साल पहिले रूस से कुछ जमीनको दबा लिया था। जब हिटलरकी फौज ने उधर बढना चाहा, तो लाल फौजने आगे बढकर अपने पुराने इलाके को ले

लिया। हिटलर मुँह ताकता रह गया। बिलायती जोकें बकने लगी, कि बोलसेविकोने तो पोलैंडकी जमीन ले ली और घायल पोलैंड की बेबसीको देखकर ऐसी कायरता दिखलाई। लेकिन इन जोकोको यह कहनेमे जरा सरम न आई, कि उन्हीके सरदार लार्ड कर्जनने रूसकी सीमा जहाँ तक ठीक की थी, लालसेनाने उतना ही लिया। हिटलरको इस तरह बढते हुए देख बोलसेविकोको अपनी सीमाकी रच्छाका पूरा ख्याल करना ही था। रूसकी पुरानी राजधानी और मास्कोके बाद सबसे बडा सहर लेनिनग्राद खतरे मे था, फिनलैंड की सीमा उससे १४ ही मीलपर थी। फिनलैंड भी तालुकदारो के हाथमे था, जिन्होंने ४० हजार कमेरोके खूनसे अपने हाथको रँगा था और जो हिटलरके छुटभैया बननेके लिए बराबर तैयार थे। सोवियतने फिनलैंडसे कहा, कि इस सीमा को थोडा और पीछे हटाओ हम तुम्हारी बगल हीमे तुम्हे तिगुनी जमीन बदलेमे देते हैं। लेकिन वह इसके लिए क्यो तैयार होने लगे? वह भी तो समझते थे, कि जब तक पडोसमे कमेरो का राज है तब तक हमारी गद्दीकी खैरियत नही। फिनलैंडने जब किसी तरह बात नही मानी और सरहदकी लाल फौजपर गोली भी चला दी, तब कोई रास्ता नही था। लाल फौजकी फिनलैण्ड के तालुकदारोसे लडाई छिड गई। उस वक्त चेम्बरलेनको फिर जोश आया।

दुखराम—हिटलरसे लडनेके लिए?

भैया—हिटलरसे नही, रूससे लडनेके लिए। लाखसे ऊपर पलटन फ्रास और और इगलैंडसे भेजी जाने वाली थी, लेकिन बीच हीमे फिनलैंडका दिमाग ठडा हो गया और उसने सोवियतकी बात मान ली। कमेरोका राज कायम होनेपर चार जातियाँ और बिछड गई थी जिनमे एस्तोनियाँ, लतविया, लियुअनियाँ इन तीनो देशोकी जोकोने अपने मतलबके लिए अपने देशको अलग किया था। वहाँ के कमेरोने देखा, कि उनकी सीमाके उस पार कैसा सरग तैयार हो रहा है। तीनो देसोसे कमेरोने अपने यहाँकी जोकोको विदा किया और वोट देकर तय किया कि हम भी सोवियत राजमे सामिल होगे और वे १९४० मे सोवियतमे सामिल हो गये। दक्खिन पच्छिममे बेसराबियाका इलाका था जिसे रूमानिया की जोकोंने दखल कर लिया था। सोवियत ने रूमानियाँसे अपनी जमीन लौटाने के लिए कहा, रूमानियाँकी जोकें पसद नही करती थी, लेकिन करें क्या? बेसराबियाको छोडना पडा। सोवियतमे अब सब मिलाकर सोलह बडे-बडे पचायती राज हैं।

दुखराम—नाम क्या-क्या है भैया?

भैया—(१) रूस, (२) उक्रइन, (३) बेलोरूसिया (४) करेलोफीन, (५) एस्तोनिया, (६) लतविया (७) लियुवानिया, (८) मल्दाविया, (९) जार्जिया, (१०) आरमेनिया, (११) आजुरबाईजान, (१२) तुर्कमानिस्तान, (१३) उज्बेकिस्तान, (१४) ताजिकिस्तान, (१५) किरगिजिस्तान, (१६) कजाकिस्तान।

दुखराम—यह तो बडे-बडे परजातन्तर हैं और कितने ही छोटे छोटे भी होंगे?

भैया—हाँ, लेकिन उनका नाम देनेसे क्या फायदा? कभी नकसा मिलेगा तो तुम्हे दिखला देंगे।

दुखराम—हिटलरने आगे क्या किया भैया!

भैया—हिटलर चुप तो नहीं बैठ सकता था। वह जानता था कि जब तक फ्रांस और इंगलैण्ड को नहीं पछाड़ते तब तक दुनियाके आधे भागको हम अपनी जोंकोंको चूसनेके लिए नहीं दे सकते।

सन्तोखी—तो हिटलर भी जोंको हीके लिए सब कुछ कर रहा था?

भैया—जोंको का ही तो आखिरी नायक था। इंगलैण्ड और फ्रांसकी पूंजी-पति जोंकोंने सौ बरस पहिले अपने यहां तालुकदारो (सामंतो) को पछाड़ने के लिए जनताकी गुहार उठाई थी। काम बन जाने पर उन्होंने जनताको चूसनेके सिवाय और कोई काम नहीं किया। लेकिन यह काम वह परदा डालकर करते आए थे और वोट और चुनाव का नाटक करते थे।

सन्तोखी—नाटक क्यों भैया?

भैया—जानते हो न, जोंकोंके राजमें वोटकी बिक्री होती है। कोई करोड़-पति ससद एसबलीके लिए खड़ा होगा, वह वोटरोंको रुपया बाँटता फिरेगा। अपने दलालोंको रुपया देकर वोट लेनेकी कोशिश करेगा। उसके सामने कोई किसान-मजूर कैसे खड़ा हो सकेगा।

दुखराम—उसकी जमा-पूंजी तो मोटरके तेलमें ही बिक जायगी।

भैया—इसीलिए मैंने कहा कि जोंकोंके राजमें ईमानदारीसे वोट नहीं दिया जा सकता। लेकिन, कभी-कभी इस वोटसे जोंकें घबराती भी हैं। जर्मनीमें हिटलरने कहा—नेताको भगवान चुनते हैं, इसलिए उसको किसी पाखडकी जरूरत नहीं, लेकिन तब भी अपनी गीत सुनानेके लिए वह कभी-कभी वोटका नाटक खेलता था। उसके गुडे देखा करते थे कि कोई आदमी वोट देनेसे जी तो नहीं चुराता या गड़बड़ तो नहीं करता। जहां पता चला कि बेचारेपर आफत।

सन्तोखी—गुडोंको भी भैया, जोंकें ही पैदा करती हैं?

भैया—हिटलरने डेनमार्क और नारवे जीता। फिर बेल्जियम और हालैंड को खतम किया और तीन ही हफ्तेमें फ्रांसकी जबरजस्त सेनाने भी हथियार रख दिया।

दुखराम—जबरजस्त सेना होनेपर जल्दी हथियार क्यों रख दिया भैया?

भैया—सुना है, हिन्दुस्तानके किसी राजाका अफसर अँगरेजोंसे मिल गया और उसने किलेमें बारूद की जगह भूसी भरवा दी थी।

दुखराम—इसी तरह का विश्वासघात फ्रांसमें हुआ क्या?

भैया—फ्रांसका राज दो सौ जोंक परिवारोंके हाथ में था। यही वहांके करोड़-पति थे। फ्रांसमे तीन बार कमेरोंने अपना जोश दिखलाया और आखिरी बार तो कई महीने पेरिसमें राज भी किया। फ्रांसकी जोंकोंको डर था कि फिर कहीं कमेरे उठ खड़े न हों, इसलिए भीतर ही भीतर वह जरमन जोंकोंसे मिल गए। फ्रांसीसी बहुत बहादुर जाति है। वहाँ सिपाही डरना नहीं जानते, लेकिन उनके हथियार निकम्मे थे और जरनैल तो और भी निकम्मे थे। जो तीन हफ्ते में हिटलर ने फ्रांसको हरा दिया, इसमें हिटलरी फौज की बहादुरी उतना कारन नहीं थी, जितना कि फ्रांसकी जोंकोंका बिसवासघात। फ्रांसके खतम होनेके बाद तो अब जर्मन गुडोंको दौड़ लगानेकी जरूरत थी। मसोलिनी पहले ही गिद्धकी तरह ताक लगाए हुए था।

अभी वह इगलैंड और फ्रासके जगी जहाजोसे डरता था, लेकिन अब पीछे रहनेका मतलब था, लूटमे हिस्सा न पाना, इसलिए वह भी हिटलरके साथ मिल गया। हगरी, रूमानियाँ और बोल्गारियाने बिना लडे ही हिटलरकी गुलामी मान ली। यूगोसलाविया और यूनानको उसने पीस दिया। लडाई अफ्रीकामे चली आई। अब सोवियतसे बाहरका सारा यूरप हिटलरके हाथमे था। सभी मुल्कोके कल-कारखाने उसके लिए काम करते थे।

सन्तोखी—तो यूरपमे कोई नही बच रहा था ?

भैया—बच रहा था इगलैंड, क्योकि वह यूरपसे बाहर समुन्दरके बीचका टापू था। हिटलरके पास उतने जगी जहाज नही थे। अपने हवाई जहाजोको वह भेजकर लन्दन और दूसरे सहरोको तहस-नहस करता है।

सन्तोखी—फ्रासकी जोकें तो हिटलरके जूते चाटने लगी, लेकिन चेम्बर-लेनका क्या हुआ ?

भैया—जानते हो न जोकोमे भी बेसी धनी और कम धनीका फरक होता है। दोनो एक दूसरे से घिना करते हैं। हाँ, जोकोके धनपर कमेरे दाँत गडाने लगते हैं, तब सभी जोकें एक हो जाती हैं। हिटलर और इग्लैंडके बीचमे एक पतलीसी खाडी रह गई थी। बिलायतकी जोकें घबरा गईं। फ्रासकी दसा क्या हुई, इसको उन्होने अभी-अभी देखा था। उन्होने समझा सातिके समय जिस जोक से काम चल सकता है, लडाईके समय उसीसे काम नही चलता। चेम्बरलेनका पाप एक-एक करके गिनाया जाने लगा। बेचारेको गद्दी छोडनी पडी और चर्चिल उसकी जगह महामन्त्री बना।

दुखराम—चर्चिल भी तो जोक था भैया !

भैया—बडी जोक और हिन्दुस्तान के लिए तो काला साँप था। लेकिन इसके बारेमे हम फिर किसी दिन कहेगे। इतनी बात जरूर है, कि हिटलरको बहुत आगे बढ़ते देखकर चर्चिल पहिलेसे ही बोलने लगा था—हमे लडने के लिए तैयार होना चाहिए। जोकोमे वही आदमी था, जो इग्लैंडको कुछ आसा दिला सकता था। वह पिछली लडाईका मन्त्री था ?

दुखराम—उसीने न कमेरोके राजको खतम करनेके लिए पलटन भेजी थी ?

भैया—और वह बीस बरस तक सोवियतको गाली देता रहा। लेकिन बिलायती पारलियामेट सभामे जोंकोका ही जोर था। इसलिए उसको महामन्त्री बना दिया गया।

## ७. पागल सियार गाव की ओर

भैया—दुक्खू भाई ! बहुत नाम कहनेसे समझमे गडबड मच जाती है। यूरपके छोटे-मोटे कितने देसोका नाम मैंने गिना दिया है। कहनेसे नकसा दिखानेमे

बात जल्दी समझमे आती। देखो जो कहीं नकसा मिल गया, तो मैं ले आकर दिखाऊँ। लेकिन एक नाँव और सुन लो। अमेरिका नाम सुना है ?

दुखराम—हाँ भैया ! नाम सुना है सोमारू काका कहते थे, कि परागराजमे अमेरिकाकी पलटन आई थी। लेकिन भैया ! अमेरिका अँगरेजोकी इतनी मदद क्यो करता था ?

भैया—कमाके खानेवालो मे सच्ची दोस्ती हो सकती है, लेकिन लुटेरोमे कभी नही हो सकती। जब हिटलर इतना बढने लगा, तो अमेरिकाको भी भय लगने लगा। उसने समझा जो फ्रांस और इङ्गलैंडको चित करके आधी दुनियामे हिटलर का कबजा हो गया और फिर दलबलके साथ हमारे ऊपर झपटा, तो तेरह करोड़ आबादीका अमेरिका उसके सामने कितने दिनो तक टिकेगा ? इसलिए अमेरिका पहिले हीसे इङ्गलैण्ड और फ्रांसको हथियार बेंच रहा था।

सन्तोखी—बेंचने मे तो नफा ही है न भैया ?

भैया—और खतरा भी। जो कही हिटलर जीत जाता, तब तो पहिले हीसे उसे नाराज कर लिया न ? अमेरिकाके परधान रुजवेल्टने कई बार हिटलरको जली-कटी भी सुनाई।

दुखराम—दोनोकी भेंट हुई थी क्या भैया ?

भैया—दोनोके भेंट होनेका क्या काम है दुक्खू भाई ! रेडियो बाजा एक की बात दूसरी जगह पहुँचानेको तैयार ही है। अब सुनो, हिटलर क्या सोच रहा था ? सारे फ्रांस और सारे यूरपके ले लेनेके बाद अब वह सोचने लगा कि इङ्गलैण्डकी ओर बढ़ें या क्या करें। अमेरिका इङ्गलैण्डकी ओरसे लडाईमे कूदनेके लिए तैयार दिखाई पडता था। उसने सोचा जो मैं इङ्गलैण्ड और अमेरिका से भिड गया तो समुन्दर पार करने के लिए उतने जङ्गी जहाज नही हैं, अमेरिकाकी ताकत बहुत बडी है। उसके पास इतने बडे-बडे कारखानें हैं, कि वह पतगकी तरह चुटकी बजाते-बजाते हवाई जहाज बनाता जायगा। जर्मनीसे करीब-करीब दूनी अमेरिकाकी आबादी है। वहाँ तक पहुँचना मुस्किल है। जो कही लडाई जियादा दिन चली, लडते-लडते जर्मनी बहुत चौस (निरधन) गया। और इधर बोलसेविक चुपचाप अपनी फौज बढ़ाते रहे, हथियार पर सान लगाते रहे, फिर तो सब कुछ कर-धरके भी हमे मरना ही होगा। बात यह थी कि बोलसेविको की कोई ऐसी नीयत नही थी। हाँ, वह हिटलरकी बातपर कभी बिसवास नही कर सकते थे।

दुखराम—जब जोकोपर ही बिसवास नही कर सकते थे, तब जोकोके गुरुपर कैसे करते ?

भैया—यूरप जीतनेसे हिटलर का दिमाग बढ गया। उसने सोचा—फ्रांस, बेल्जियम, जर्मनी, आस्ट्रिया, चेकोस्लोवाकियाके बडे-बडे गोला-बारूद बनानेवाले कारखाने हमारे लिए हथियार बना रहे हैं। हमारे सामने फ्रांस तीन हफ्ते नही ठहर सका। अब हमारी ताकत इतनी है कि बोलसेविकोको पीस सकते हैं। उसके जरनैलो-मेसे कुछने समझाया, कि लाल-पलटन के बारेमे ऐसा सोचना अच्छा नहीं है। लेकिन जरनैलोकी बात नही मानी।

दुखराम—क्यों मानेगा ? भगवानने दुनियापर राज करनेके लिए जरनैलोंको भेजा था या हिटलरको ?

भैया—हिटलर यह भी ख्याल करता था, कि चारों खूँट तक विजयपताका गाड़े बिना मेरे लिए खैरियत नहीं। जो इतने दिनों तक मक्खनकी जगह आलू खाते आये हैं, वह मुझे ही खाने लगेंगे। और इङ्गलैण्ड, अमेरिकाके हरानेमें कमजोर हो जानेपर हम फिर बोलसेविकों का कुछ नहीं कर सकेंगे।

दुखराम—और बोलसेविकोंके हरानेकी आसामें जर्मनीवाले पचीसों साल तक न आलू खानेके लिए तैयार होंगे और न यही आसा थी कि हिटलर अमिरतकी घरिया पीकर आया है।

भैया—हिटलरके लिए कागजपर दसखत करना कोई चीज नहीं। वह कह ही चुका था, कागजपर दसखतकी जाती है फाड़ने के लिए।

दुखराम—जोंकोंका यही धरम है।

भैया—आखिर २८ जून १९४१ को हिटलरने कमेरों की धरतीपर हमला कर दिया। हिटलरने जितनी तैयारी की थी, अभी लाल सेना उतनी तैयार न थी। लाल सेनाको पीछे हटना पड़ा, और कभी-कभी तो दस-दस बारह मील एक दिनमें पीछे हटना पड़ता। लाल सेना बहुत बहादुरीसे लड़ी। कितनी ही बार ऐसा देखा गया, कि लालसेनाने किले को तब तक नहीं छोड़ा, जब तक कि एक भी सिपाही जिन्दा रहा। लेकिन उसे अपार हानि उठानी पड़ी।

सन्तोखी—उस वक्त तो भैया ! मैंने भी सुना था कि रूस कुछ ही दिनोंमें खतम हो जायगा।

भैया—हिटलरने खुद कहा था, कि मैं तीन मासमें रूसको पीस दूँगा। रूसके ऊपर हमला होते ही चर्चिलके जानमें जान आई। चेम्बरलेन बेचारा तब तक मर गया था, नहीं तो न जाने उसे क्या होता। चर्चिल को अभी तक पूरी आसा नहीं थी। लेकिन अब उसे विश्वास होने लगा, कि रूसके कारण इङ्गलैण्ड बच जायगा। हिटलरने अपने दाहिने हाथ हेसको बिलायत भेजा। हेस जिस बड़ी जोंकके घर उतरना चाहता था, वहाँसे दूर किसी जगहमें उसे हवाई जहाजसे उतरना पड़ा। लोगोंने पकड़ लिया। बात पहले हीसे खुल गई तब भी बिलायतकी जोंकोंको उसने बहुत समझानेकी कोशिश की—हिटलर इङ्गलैण्ड से दोस्ती करना चाहता है, वह सिर्फ बोलसेविकोंको खतम करना चाहता है। वह पक्का वचन देनेको तैयार है, कि हम कभी इंगलैण्ड और उसके राजकी ओर आँख नहीं लगायेंगे। लेकिन आप लोग हिटलरसे दोस्ती कर लें। उसने बहुत समझानेकी कोशिश की कि बोलसेविक ही हम सबके सबसे बड़े दुसमन हैं। हिटलरके इस काममें सबको मदद देनी चाहिए।

दुखराम—तो बिलायती जोंकोंने हिटलर की बात क्यों नहीं मानी भैया ! वह तो उन्हींके भलाईकी बात कह रहा था।

भैया—हिटलर की बात पर कैसे विश्वास कर लेते ? चर्चिल जानता था कि जो रूस भी खतम हो गया, तो हम अकेले हिटलरसे कभी नहीं बच सकते। उस वक्त अकेले लड़ना अपने ही हाथों अपने गलेमें फाँसी लगाना होगा।

सन्तोखी—यह तो ठीक है, लेकिन बिलायती जोकें बोलसेविकोको भी तो अपना दुसमन समझती थी।

भैया—रूसपर हमला होते ही चर्चिलने रेडियोबाजामे तुरन्त कहा, कि इङ्गलैण्ड तन-मनसे रूसके साथ है। साथ ही उसने कहा था, कि बीस बरसमें मैंने बोलसेविकोके खिलाफ जो कुछ कहा है उसमेसे एक अच्छर भी लौटानेके लिए तैयार नही। यह सब कहते हुए भी चर्चिल इतना जानता था, कि बोलसेविक हिटलरकी तरह दूसरे देसोमे अपनी फौज भेजकर वहाँ के सहरोको उजाड कर बच्चों बूढोको मारकर रूसका राज कायम करने नही जायँगे। इसीलिए चर्चिलने उस बखत हिटलरके छुटभैया हेसकी बातको ठुकरा दिया और इस्तालिनसे हाथ मिलाया।

सन्तोखी—और हिटलर की फौज जोरसे आगे बढती गई।

भैया—जोरसे बढती गई। और मैं कहूँ सन्तोखी भाई! मुझे एक छनके लिए भी कभी मनमे नहीं आया, कि हिटलर लाल सेनाको हरा सकेगा, किन्तु जितनी तेजीसे वह मास्को और लेनिनग्रादकी ओर बढ रहा था, उससे दिल घबरा रहा था। मास्कोके बीस मील नजदीक पहुँचकर जब लाल पलटनकी मार पडी और जिस बखत जोक गुडोको पीछे हटना पडा, तो लोगोंको पता लगने लगा, कि लाल पलटनने पहिलेसे अपने लडनेका ढग सोच लिया था।

सन्तोखी—लेकिन भैया! लाल पलटन इतना पीछे क्यो हटती गई। पहिले ही क्यो नही पूरी ताकतसे लडी?

भैया—सन्तोखी भाई जो कोई आदमी जोरसे ढेल फेंक रहा हो और तुम सीधे अपनी हथेलीके पर ओडने (रोकने) जाओ तो पत्थर की तरह चोट लगेगी, लेकिन तुम दोनों हथेलीके बीचमें उसको आने दो और जैसे ही हाथको छुए वैसे ही हाथको बित्ता दो बित्ता पीछे हटा लो, तो फिर ढेलका सारा जोर खतम हो जायगा। इसी तरह लाल पलटनने सोचा कि हिटलर अपनी सारी ताकतसे हमला कर रहा है। कहाँ ज्यादा हमला करना है और कहाँ कम यह बात भी वही जानता है, इसलिए इस बखत सरबसकी बाजी लगाकर लडनेमे हमारा नुकसान ज्यादा होगा। वह हिटलरकी चोटको सहते हुए पीछे हट गई। लेकिन कहाँ पहुँचकर फिर पीछे नही हटना है, यह भी वह जानती थी। हिटलरने गाल बजाया था, कि रूस को तीन महीने में खतम कर दूँगा। मास्को पहुँचनेका दिन तक धर दिया था और सिपाहियोंमे बाँटनेके लिए ढेरके ढेर तमगे भी ढाल लिये गए थे। लेकिन मास्कोके नजदीक पहुँचते ही जैसे लाल पलटन अपना पजा बाहर निकालकर झपटी, कि हिटलरको लाखके करीब बढ़िया जवानवाली अपनी मजबूत पलटनको मरवाकर पचासों मील पीछे हट जाना पडा। लेनिनग्रादसे दस मीलपर हिटलरी पलटन पहुँच गई। और नौ सौ दिन तक घेरा डालकर बैठी रही, लेकिन मजाल था कि एक कदम आगे बढ़े। इन दोनो बातों ने बतला दिया, कि लाल पलटनका पीछे हटना हारे हुए जोधाका भागना नही था।

दुखराम—तो यह उसकी दाव-पेंच न थी भैया?

भैया—हाँ, दाव-पेंच थी। इस तरह हिटलरको जब सीधे मास्कोपर चढ़ाई करनेकी उम्मीद न रही, तो वह आगेसे घेर लेनेके लिए वोरोनेजपर धकधावें पडा, लेकिन लाल पलटनने उसका दाँत तोड दिया और वहाँ से भी हिटलरी गुडोको

पीछे हटना पड़ा। यह तीसरी जगह थी जिसने बतला दिया कि लाल फौजके तरकस मे अभी बहुत तीर हैं।

दुखराम—सचमुच ही भैया ? हिटलर और उसकी सेना गुडोकी सेना है, नहीं तो इस तरह बचन देकर तोडते।

भैया—वचन तोडने की ही बात नही दुक्खू भाई ? हिटलरने जो जुलुम रूसमे किया है, वैसा कभी नही सुना गया। वीरका काम है लडनेवालेसे लडना, न कि बरस-बरसके बच्चोको मारते जाना ?

दुखराम—क्यो भैया ? हिटलरने बच्चोको भी मरवाया ?

भैया—एक दो नही पचासो हजार। कितनोको बिखवाली हवा देकर मारा, कितनोको खून निकाल-निकालकर मारा ?

सन्तोखी—क्या खून भी पीते हैं भैया ?

भैया—यह पीने ही जैसा था। लडाईमे जो बहुत घायल होते है, उनको ताजा खून पिचकारीसे देना पडता है। सब जगह आजकल खून जमा करनेका इन्तिजाम है। जवान हट्टे-कट्टे आदमीके शरीरसे खून लिया जाता है। दस सेर खूनमेसे छटाँक दो छटाँक खून लेनेसे कोई आदमी नही मरता। मै भी दो तीन बार खून दे आया हूँ।

दुखराम—तो भैया ? तुम्हे तकलीफ नही हुई ?

भैया—तुमने कभी दवाईकी सुई ली है दुक्खू भाई।

दुखराम—हाँ भैया ? एक बेर तिल्ली (बरवट, पिलही) बढ़ गई थी, उसीके लिए चार-पाँच सुई ली थी।

भैया—तो सुई लेनेमे तकलीफ हुई थी कि नही ?

दुखराम—क्या तकलीफ होगी, जरा-सा छन्न-सा काँटा सा लगा, और फिर सुईके पीछे पिचकारीमे भी दवाको नसमे डाल दिया।

भैया—उसी तरह सुई चुभाकर पिचकारी मे खून निकालनेसे कोई तकलीफ नही होती, लेकिन जो ज्यादा खून निकाल लिया जाय तो आदमी मर जाता है।

दुखराम—तो राक्षसोंने ज्यादा-ज्यादा खून निकालकर बच्चोको मार डाला ?

भैया—हजारो बच्चोको खून निकालके मारा, हजारो बच्चो को गोली दाग के मार दिया, हजारो बेकसूर बूढोको मारा। औरतोको तो लाखोकी तादादमे मारा। हाथ बाँधकर लोगोको सहरके बाहर ले जाते और हुक्म देते कि खाई खोदो। खाई खोदनेपर फिर तड-तड गोली चला देते, और सब उसी खाईमे गिर जाते।

सन्तोखी—आदमीका दिल कैसे इतना राक्षस जैसा हो सकता ?

भैया—मैं भी सन्तोखी भाई ! इन बातोपर विश्वास नही करना चाहता था। जानते हो न लडाईमे झूठ साँच भी बहुत चलता है, लेकिन जब लाल फौजने हिटलरी गुडोको पीछे ढकेलना शुरू किया और कमेरोके शहर और गाँव फिर आबाद होने लगे तो उन खाइयोको खोदा गया। पिघली हुई बरफके नीचे सैकडो लासें निकली। उनका फोटो लिया गया। मैंने उन फोटुओको बम्बईमे देखा, तो सच कहता हूँ दिल खौलने लगा। नन्हें-नन्हे बच्चे, दो बरस, तीन बरस, चार बरसके एक

दो-दो नही, पाँच-पाँच, सात-सात सौ मरकस सूखे पडे हुए थे। औरतोंको पेट फाडकर बेइज्जती करके मारा गया। सैंकडो बेकसूर आदमियो को फाँसीपर झुलाकर महीने-महीने तक सहरके चौरस्तेपर लटका के छोड दिया गया।

दुखराम—तो इन राच्छसो को गुन्डा ही कहने से काम नही चलेगा, और कोई नाम ढूंढना चाहिए।

भैया—उनका जुलुम भी ऐसा है दुक्खू भाई, कि जुलुम कहने से वह पूरा समझमे नही आ सकता। लेकिन जब गुन्डोने इस तरह जुलुम करना शुरू किया, एक-एक सहरमे चालिस-चालिस पचास-पचास हजार निहत्थे आदमियोंको मार डाला, तो सोवियत-निवासियोने भी जानपर खेलना शुरू किया। बारह बरसके लडकोसे सौ बरसके बूढों तकने जान हथेलीपर रखकर गुन्डोके साथ मुकाबिला करनेका निश्चय किया। जो इलाका जर्मनीके भी हाथ मे चला गया था, वहाँके कितने ही नर-नारी जगलोमे भाग गये। उन्हे तो अपने इलाकेका कोना-कोना मालुम था, गाँवकी गली-गली अँगुलीपर थी। वह रातको जिस वक्त भी मौका मिलता, जर्मन पलटनियो पर छापा मारने लगे। छापा मारके सिपाहियोंके बन्दूक, मसीनगन सब छीन लेते थे। कुछ ही समय मे सारा इलाका छापामारोसे भर गया और जर्मनो-को अपनी छावनियोसे बाहर निकलने की हिम्मत न रही?

दुखराम—छापामार क्या भैया?

भैया—अपने दुस्मनोसे बदला लेने के लिए वह बहादुर लोग दिन या रातको इक्के-दुक्के या गफलतमे पाकर हमला करते, इसीको छापा मारना कहते हैं। इसीलिए इन बहादुरो को छापामार कहते हैं।

सन्तोखी—हाँ भैया! जब बराबरका जोर नही हो और एकके पास बडे-बडे हथियार और दूसरे के पास मुसकिल से कही एकाध बन्दूक हो, फिर यह छोड दूसरा रास्ता क्या था?

भैया—हाँ सन्तोखी भाई! जर्मनोंके पास हजार-हजार पन्द्रह-पन्द्रह सौ मनके टैंक थे, अनगिनत हवाई जहाज थे, बडी-बडी तोपें थी मिनट-मिनट मे हजार गोली चलानेवाली मसीनगनें थी। उधर लाल पलटन पीछे हट गई थी, और वहाँ रह गये थे गाँवो सहरोके निहत्थे नर-नारी। किन्ही-किन्ही गाँवोमे तो बदूकें भी न थी, क्योकि जर्मन गाँवमे पहुँचते ही बन्दूक छीन लेते थे, बादमे खाने-पीने की चीजें, रुपया-पैसा छीनते थे। लेकिन सोवियत के कमेरे जानते थे, कि हमारे सरगमे यह राछस घुस आए हैं। इनको सान्तिसे नही बैठने देना होगा। कभी-कभी तो बिना एक भी बन्दूकके छापामारोने अपना काम सुरू किया। जगलमेसे आकर कही अंधेरेमे छिपे रहते। जोखिम तो था, लेकिन गाँवके लोग जगल में छिपे छापेमारोके पास खाना पहुँचाते थे, गुन्डे कहाँ-कहाँ हैं, इसकी खबर देते थे। गुन्डे सिपाही चौबीस घटा तो सजग नही रह सकते और न चौबीसो घन्टा एक जगह एक हातेमे बन्द रह सकते थे। छापेमार अचानक उनके ऊपर कुल्हाडा, कुदाल, भाला कोई चीज लेकर टूट पडते। चार गुन्डोको मारा तो चार बन्दूक और गोली-गन्ठा मिला।

सन्तोखी—फिर तो मूर-मूर लेकर इसी तरह बढ़ता चलता जायगा।

भैया—हाँ, दो बन्दूक छीनी, फिर दो बन्दूक लेकर छापे मारे और चार नई बन्दूकें हाथमे आईं। इस तरह सैकडो, हजारो बन्दूकें, मशीनगनें, हाथके बम, पिस्तौल और बहुत से हथियार छापामारोके हाथमे चले आए। टैंक और बडी तोप भी कभी-कभी पकड लेते थे, लेकिन उनको जङ्गल मे ले जाकर छिपाना आसान नही था। बाकी हथियारोको छापेमार खूब चलाते थे।

दुखराम—खूब जवाब दिया भैया ? रूसके कमेरो ने और खूब बहादुरी दिखलाई।

भैया—दुनिया चकित है दुक्खू भाई ? उनकी बहादुरीसे। जर्मन सिपाहियो हीको वह नही मारते, बल्कि रास्तेकी सडको, पुलो, रेलोको तोड देते थे, जिसकी वजहसे जर्मनी को सामान पहुँचाना मुश्किल होता था। उनके सामनेसे लाल-पलटन लड रही थी, और पीछेसे लड रहे थे लाखो छापामार और छापामारिनें। इतने बहादुर लडनेवाले साथी अँग्रेजोको मिले, तब उनका भी हौसला बढा।

सन्तोखी—भैया, रूसके कमेरोकी बहादुरी और उनको मरकस बाबा रास्ते पर चलनेकी बात देखकर तो मैं समझता हूँ, कि दुनिया भरके कमेरे उनके साथ प्रेम करते हैं। सगे भाईकी तरह समूची दुनिया के कमेरेका दुख सुख एक सा है, और हैं भी वे सगे भाई। लेकिन अँगरेज जोकें जो अबकी बच गईं, यह अच्छा नही हुआ।

भैया—जब पहले जोकोकी लडाई थी, तो सन्तोखी भाई, मैं तुमसे क्या कहता था ?

सन्तोखी—यही कि तालुकदारोके झगडेसे हमको मरने की जरूरत क्या ? भले दोनो लड मरें।

भैया—हाँ, तो उस वक्त लडाई जोको-जोकोकी थी, विलायती जोकें दो सौ बरसोसे हमारा खून चूस रही हैं, उन्होने हमारी छाती पर कितना कोदो दला, उस सबको देखकर हम क्यो इन जोकोकी मदद करने जाते। लेकिन जब गुन्डा हिटलर कमेरोके राजपर चढ दौडा, तो बिल्कुल रग बदल गया। पानीकी नाली बह रही हो, तुम उसमेसे अंजली भरकर पियोगे, प्यास बुझाओगे, लेकिन उस नालोमे जैसे लाल जहरकी पुडिया डाल दी जाय, तो उस पानीका गुन बदल गया न ?

दुखराम—हाँ भैया, हिटलरने जिस दिन हमारे कमेरे भाइयोपर हमला किया, बच्चोको खून निकालकर मारा, निहत्थोको उनके हाथ कबर खुदाकर गोली चलवाई, तो दुनियामे कौन कमेरा—किसान मजूर—होगा जिसकी आँखसे आग न निकलने लगे और हिटलरको कच्चा खा जाने के लिए तैयार न हो ?

भैया—ठीक कहा दुक्खू भाई ? हिटलरने जिस दिन सोवियतके कमेरोपर हमला किया, उसी दिन दुनिया भरके मजूरो-किसानोपर हमला कर दिया। हिटलर जोकोका सबसे बडा खूनी राज कायम करना चाहता था, उसने अपने यहाँ के किसानो-मजदूरोको पीसा। पहिले हीमे हम यह सब जानते थे और हिटलरको फूटी आँखो भी देखना नही चाहते थे, लेकिन जब तक उसकी लडाई सिर्फ जोकोंसे रही, तब तक जोकोको छोडकर दूसरी जोकको हम कैसे पसन्द करते ? लेकिन अब बात वैसी नही थी। जो हिटलर रूसको जीत लेता, तो दुनियासे मजूर-किसान-राज खतम हो जाता।

हजारो बरसोसे बडे-बडे महात्माओ और त्यागियो ने सपना देखा था, कि एक ऐसा मानुख-समाज हो, जिसमे जोकोका नाम न रहेगा। उनका सपना ठीक था, लेकिन वह ठीक रास्ता नही जान सके।

दुखराम—रास्ता तो भैया मरकस बाबा हीने बतलाया।

भैया—हाँ, मरकस बाबा हीने बतलाया। फिर पेरिसमे लाखो मजूरोने प्राण दिया कमेरा राज्य कायम करनेके लिए, फिर रूसमे करोडो कमेरोने लड़ाई और भूखसे जान दी, तब जाकर दुनियामे पहले पहल एव मजबूत कमेरा-राज कायम हुआ। पच्चीस बरसमे उसने दुनियाके छठे हिस्सेको बहुत कुछ सरग-सा बना दिया। उसको देखकर दुनिया भरके कमेरोंकी हिम्मत बढी कि हम भी किसी दिन जोकोंको निकाल बाहर करेंगे। जो रूससे कमेरा-राज खतम हो जाता, तो दुक्खू भाई? यह सारी दुनिया के कमेरोका नुकसान होता कि सिर्फ रूस ही वालो का?

दुखराम—सारी दुनिया के कमेरोका भैया? मै तो जानता हूँ कि खूंटके बलसे बछरू (बछडा) कूदता है। जब हमने रूसके कमेरा-राजके बारेमे सुना, तो उमीसे हमारी भी हिम्मत बढ़ी, और हम भी लाल झडा लेकर कूदने लगे।

भैया—एक सडी मछली सारा तालाब गन्दा कर देती है, दुनियामे एक भी जोंक बच जाय, तो भी कमेरोके लिए खतरा है। और एक बार मानुख जातिमे जोकें इतनी भारी हारके बाद जो फिर पहलेकी तरफसे सारी दुनियापर छा गई जो लाल झण्डा फहराना सैकडो बरसोंकी बात हो जायगी। दुनिया जोकोंके लिए अकण्टक हो जायगी।

भैया—इसलिए दुक्खू भाई, जिस दिन हिटलरने सोवियतपर धावा बोला, उसी दिन मैंने अपने दोस्तोसे कह दिया, कि अब जाको-जाकोकी लडाई नही रही। हिटलरके हरानका मतलब है, कि जोकोके सबसे बडे गुन्डेको खतम करना, ऐसे गुन्डेको खतम करना जिसकी ओर सारी दुनियाकी जोकें आसा लगाये बैठी हैं। सोवियतकी जीत दुनिया भरके कमेरोकी जीत है।

सन्तोखी—यह बात साफ मालूम हो रही है भैया?

भैया—हिटलरने जब मास्को लेनिनग्राडका रास्ता बन्द देखा, तो वह दक्खिनसे बढा और बढ़ते-बढ़ते वोल्गा गगाके किनारे बसे तालिनग्राद सहर तक पहुँच गया। इस्तालिन वीरने अपने लाल जरनैलोको हुक्म दिया, कि अब एक कदम भी पीछे नही हटना है। और वह एक कदम भी पीछे नही हटे। यहीपर हिटलरको सबसे बडी हार खानी पडी। उसके दो लाख सिपाही मारे गये और एक लाख सिपाहियोको लाल पलटनने बँद किया। हिटलरकी जो वहाँ हार नही हुई होती, तो वह बाकू होते बाकूकी तेलकी खानोको लेते ईरान मे पहुँचता और फिर उसके बाद हिन्दुस्तान ही रह जाता था।

दुखराम—तब तो भैया इस्तालिनग्रादकी लडाई रूसके ही कमेरोंके लिए खतरेकी चीज नही थी, बल्कि हिन्दुस्तानके लिए भी खतरा हो गया था।

भैया—फिर हिटलरी गुंडे हिन्दुस्तान भी आते। यहाँ भी लाखों औरतो की इज्जत लूटते, बच्चे-औरतोंके खूनसे अपने हाथ रँगते और सैकडों सहर और गाँव

जलाकर छार कर डालते। लेकिन लाल पलटन हिटलर का दाँत खट्टा करने के लिए तैयार थी। स्तालिनग्राद पर मार खाकर जो हिटलर पीछे की ओर भगा, तो भागता ही गया, फिर उसका पैर कहीं नही ठहरा। हिटलर एक हजार मील तक सोवियतकी धरतीमे घुस आया था, लेकिन अब पिटाई शुरू हुई। पागल सियार गाँव की ओर आया। जब लाठी पड़ने लगी, तो अपनी माँदकी ओर भागा। सोवियत की अंगुल-अंगुल धरतीसे पापी निकाले गये। अब वह अपनी धरतीपर भागकर गये लेकिन लाल फौजने इन सियारोंको माँदमे बैठकर भी जीने नही दिया। उसने तै किया था कि पागल सियारोंमेंसे एकको भी नही छोड़ेंगे।

दुखराम—और भैया, इन गुंडोने जो बच्चोको मारा, औरतोकी इज्जत बिगाड़-कर गोली मारी, इसका भी बदला खूब लेना चाहिए था। इन गुंडोको कुत्ते की मौत मरना चाहिए था।

भैया—लाल पलटन बदला लेती नही है दुक्खू भाई, लेकिन पागल बनकर नही। इस्तालिन बीरने कह दिया कि जर्मनीके कमेरो को वहाँ की जनताको हम अपना दुसमन नहीं मानते। राछस आततायी हैं हिटलरी गुंडे, हम इन्ही गुंडो को उनके किये का मजा चखायेंगे। फिर जर्मनीकी जनता गुंडोके हाथसे छुट्टी पाएगी।

सन्तोखी—तब तो भैया, जर्मनीमे भी अब जोंको की खैरियत नही। वहाँ भी हिटलरी गुंडो के खतम होनेके बाद कमेरो का ही राज कायम होना था, लेकिन बिलायत और अमेरिकाकी जोंकें इसको क्या पसन्द करने लगी?

भैया—जोंके क्यो पसन्द करने लगी? लेकिन इस्तालिन बीरने कह दिया कि वहाँ कैसा राज कायम हो, इसे वहाँ होके लोगोपर छोड़ देना चाहिए। लाल पलटन अपने मनका राज कायम करने की कोशिश नही करेगी और न इंग्लैंड अमेरिकाको ऐसी कोसिस करनी चाहिए।

सन्तोखी—लेकिन भैया, बाहर की जोंकोंने जो मदद नही किया और उधर जर्मनीकी बड़ी-बड़ी जोंकें और उनके नायक हिटलरी गुंडे खतम हो गये, तो वहाँ कमेरोका राज छोड़ दूसरा कौन राज कायम हो सकता था?

भैया—लेकिन सन्तोखी भाई, इंग्लैंड अमेरिकाकी जोंकें चुप तो नही रह सकती। सोवियत और लाल पलटनको देखने ही से उनका प्राण निकल रहा था, जो सात करोड़के जरमनीमे भी कमेरा-राज कायम हो गया, तो दुनियामे जोंकें कै दिन टिकेंगी?

दुखराम—तो क्यो नही भैया, जोंको ने हिटलर से सुलह कर ली?

भैया—सुलह नही कर सकती थी सन्तोखी भाई! जिस दिन चर्चिल सुलह की बात भी जीभ पर लाता, उस दिन ही बिलायतके जोंको की खैरियत नही थी। बिलायत के लोगोने सैंतिस साल पहिले की लड़ाईमे भी अपने लाखो बेटो को मरवाया, उस वक्त भी बिलायत की जोंकों ने उसके सामने बड़ी लम्बी-लम्बी बातें कही थी जिससे मालुम होता था, कि अब कमेरोकी जिन्दगी सरवारी जिन्दगी हो जायगी। लेकिन जब वह लड़ाई खतम हुई, उसके बाद के इक्कीस सालो मे उनकी जिन्दगी और अधिक नरक बन गई। तीस-तीस, चालिस-चालिस लाख तक आदमी बेरोजगार

हो गए, उन्हें भूखे मरना पड़ता और बाल्डविन चेम्बरलेन जैसी-जैसी जोंकोंने हजारों की जगह लाखों का नफा कमाया। जब तक हिटलर खतम नहीं हो जाता, तब तक बिलायती जोंकोंको पैंतरा बदलनेके लिए कोई जगह नहीं थी।

सन्तोखी—लेकिन हिटलर के खतम होने के बाद वह रूस से क्यों ना लड़ी ?

भैया—तुम यही ख्याल करके कह रहे हो न सन्तोखी भाई कि जोंकें नहीं चाहती कि जरमनी जैसे बड़े मुल्कमे कमेरोंका राज हो, जिससे सारी दुनिया की जोंकोंके आगे अँधेरा छा जाय। लेकिन इस लड़ाईका फल क्या हुआ, इसके बारेमे हम किसी दूसरे दिन बतलायेंगे। अब तुमको यह जानना चाहिए कि क्या बात थी कि हिटलरी फौज के सामने फ्रांसकी जैसी जबरदस्त सेना तीन हफ्ते भी नहीं ठहर सकी। हिटलर तीन महीनेमे रूस ले लेनेकी बात कहकर गाल बजाता ही रहा, लेकिन वह रूसकी धरती छोड़कर अपने घर मे भी नहीं लड़ सका ?

सन्तोखी—भैया, गुन्डे बहुत दिन तक कहाँ डट सकते थे ! उनके सिर पर काल नाच रहा था।

भैया—ठीक है और इसका कारण यही हुआ कि पागल कुत्ता रूस की ओर दौड़ा। मैंने बतलाया कि सोवियतके कमेरे कितने थे। लाल सिपाही तनखाह के लिए नहीं लड़ता था।

दुखराम—तनखाह के लिए लड़ते हैं जोंकों के सिपाही। जोंकें तनखाह छोड़कर कोई ऐसी चीज उनके सामने नहीं रखती, जिसके लिए वह जी-जानसे लड़ें।

भैया—रूसमे कमेरे अपने ही अपनी पचायत चुनते है और यही पचायत राज चलाती है। गाँव मे भी १८ बरससे बेसीके मर्द औरत वोट देकर पचायत चुनते हैं, जिले की भी पचायत वही चुनते हैं, अपने-अपने प्रजातन्त्रकी भी पचायत उन्हीं को चुनना होता है। फिर हिन्दुस्तान ऐसे सात देशोंके बराबर सारे सोवियत देश की सबसे बड़ी पचायत वही चुनते है।

दुखराम—तो नीचेसे ऊपर तक सब पचायती ही काम है भैया ?

भैया—हाँ, सब पचायत है। सबसे बड़ी पचायत (महासोवियत) के लिए तीन लाख आदमी पर एक आदमी चुना जाता है। उस पचायत के दो हिस्से या घर हैं, एक घरके लिए हर तीन लाखपर एक आदमी चुना जाता है, दूसरे घरके लिए खोमका बराबर आदमी चुना जाता है, चाहे कोई खोम पचास ही हजार आदमियोंकी हो। रूसी खोमकी आबादी बारह करोड़ के करीब है और हिन्दुस्तानके पड़ोसमे रहने वाली ताजिक खोम चौदह ही लाख है, लेकिन दोनो पचीसहीं पचीस पच चुनते हैं, इसलिए जिसमे ज्यादा आदमी रहनेवाली खोमके ही पच अधिक न चुन लिए जायें। यही बड़ी पचायत सारे सोवियत देसके मन्त्रियों को चुनती है। इस्तालिन वीरने सोवियत का जितना धनवान, बलवान बना दिया है, उसके कारन सोवियतका बच्चा-बच्चा उसे प्रान से भी अधिक प्यारा समझता है। लेकिन इस लड़ाईके पहिले इस्तालिन वीरने कोई सरकारी दर्जा नहीं लिया था। जब लड़ाई का खतरा बहुत बढ़ गया, तो बड़ी पचायतन इस्तालिनको ही अपना महामत्री और महासेनापति बनाया।

दुखराम—और इस्तालिन वीरने वह करामत दिखाई, कि सोवियत क्या दुनियाभरके कमेरे कभी उसका उपकार नहीं भूलेंगे।

भैया—सोवियतने अपने को फौलाद जैसा मजबूत बनानेका काम बहुत पहलेसे शुरू कर दिया था। जनरैल, जानते हो, पलटन का सबसे बडा अफसर होता है, उसके ऊपर मार्सल होता है। जोकों के राजमे पचास बरसकी उमर से पहिले कोई जनरैल बननेका सपना भी नही देख सकता। लेकिन सोवियतमे बत्तिस-बत्तिस, तैतिस-तैतिस बरसके जनरैल हैं। पैंतिस-छत्तिसके तो वहाँ मार्सल हैं। कुछ साल पहले जो बात सुने होते, तो विलायत की जोकें जानते हो क्या कहती ?

दुखराम—क्या कहती हैं भैया ?

भैया—कहता, कि जिनको अभी माँका दूध पीना चाहिए, उन छोकरोको जनरैल बना दिया।

दुखराम—तो जोकोंके यहाँ बूढ़ो ही का मान ज्यादा है ?

भैया—सोवियतमे भी बूढोका मान करते हैं लेकिन जवानोपर उनका बिसवास ज्यादा है। जानते हो न लड़ाईके हथियार और लड़ाईके दाँव-पेंचमे रोज नई बातें निकलती आती हैं। नई बातोको नया दिमाग जितनी जल्दी पकड सकता है, उतना जल्दी बूढा दिमाग नही पकड सकता।

दुखराम—हाँ भैया ! तीर-धनुसके जमानेके जनरैल जो आजकी लडाईमे जनरैल बना दिये जायें तो उनके दिमागमे तीर-धनुस ही ज्यादा रहेगा, उनकी पैंतराबाजी भी उसी जुगकी होगी। जुमराती दादाको देखते नही, नब्बे बरससे इधरकी कोई बात ही नहीं करते तड़के साबुन लगाते हैं, तो उस पर भी गाली देते हैं। बहुओके साबुन लगानेकी बात सुनते हैं तो कह देते हैं—बस बस बेसवा हो गई। बूढो का दिमाग ऐसा ही होता है न ! मैं तो समझता हूँ भैया ! फ्रासके इतना जल्दी हारनेके भी कारण ऐसे ही बूढे जनरैल रहे होंगे।

भैया—यह बात बिल्कुल ठीक है दुक्खू ! विलायतके जनरैलोकी भी वही हालत थी। पाँच हिस्सामें चार हिस्सा हिटलर की फौज लाल सेनासे लडनेमे लगी हुई थी लेकिन पाँचवें हिस्से की पलटन से भी लडनेमे यह बूढ़े जनरैल चीटी की चालसे बढते थे। अफरीकामे यही देखा, इटली मे यही देखते रहे और फ्रासमे भी अँग्रेजोकी पलटन यही करती रही। एक तो इनके जनरैल पचास साठ बरसके बूढे होते थे, ऊपरसे तालुकदारो और करोड़पतियोंके बेटे !

दुखराम-एक तो करैला दूसरे नीमपर चढा, लेकिन जोको का इसमे भी मतलब होगा कुछ भैया !

भैया—कुछ नही बहुत मतलब है। एक तो विलायतके तालुकदारो-जमीदारोंमे बापकी मिल्कियतका मालिक सिर्फ बडा लडका होता है, छोटे लडकोको कोई नही पूछता, उनके लिए भी खाने-चबानेका कोई इन्तजाम होना चाहिए। कमेरोंके बेटे हो गये, तो पलटन हमारे हाथमे न रहेगी। पलटन हीके बलपर न जोकें कमेरोका खून चूस रही हैं ? इसी वास्ते तालुकदारो ओर जोकोंके ही लडकोको अफसर बनाया जाता है। जो कोई मामूली आदमी किसी तरह घुसकर छोटा लफ्टेन्ट हो गया, तो बिना बडे अफसरो के सिफारिसके तरक्की होती नही और बेचारे को कप्तान और मेजर तक ही जिन्दगी बिता देनी पडती है। दूसरी ओर सिफारिसके बलपर तालुकदारोंके नालायक लडके भी खट-खट ऊपर चढते चले जाते हैं।

दुखराम—तब तो भैया पलटनमे भी जोंकोंने 'छीया-छीया' कर दिया ?

भैया—ऊपर-भीतर, अगल-बगल सब जगह जोंकोंकी सास सड़ रही है। नाक बिना लोग परेख नही पाते। यही भाग्य समझो कि सास पलटन लड़नेके लिए आई, नही तो ये नवाबजादे कहीके नही रहते। अँग्रेज कमेरो के लड़के लड़नेमें किसीसे कम नही। लेकिन सोवियत का कुछ दूसरा ढग है। वहाँ जवानोंपर बिसवास किया जाता है। वहाँ तालुकदार, नवाब जोंकें रह ही नहीं गई हैं कि उनके लड़के पलटन मे आवें और सिफ़ारिस के बलपर जनरैल बन जायें। वहाँ सिपाही से लेकर जनरल-मार्सल तक सभी कमेरोकी सन्तान हैं। तरक्की होनेमें कोई देर नहीं लगती, जो आदमी लायक है। कोयले की खानका मजूर वोरोसिलोफ़ मारसल बन गया। सोवियतमे लड़कोंके पढ़ने-लिखनेका इन्तजाम ऐसा ही है, जिसमे की जिस कामके लायक काबिलियत है, वह बस वहाँ पहुँच जाते हैं।

सन्तोखी—क्या बात है भैया ?

भैया—मैने पहले बतलाया है न, कि वहाँ लड़के-लड़की को जबरदस्ती पढ़ाया जाता है। मास्कोमे नौ बरसकी जबरजस्ती पढ़ाई है और बाकी सारी सोवियत भूमिमें सात बरसकी—सातवें बरससे पढ़ाई सुरू होती है और चौदहवें मे खतम होती है।

सन्तोखी—हिन्दुस्तानसे सातगुना बड़ा सोवियत देस है न भैया ? तो क्या वहाँ सब जगह एक-एक गाँवमे मदरसा है ?

भैया—हाँ, जैसे हवा, पानी वैसे ही वहाँ पढ़ाई समझी जाती है। फिर लड़के तो मदरसामे सात बरसके होकर जाते हैं, लेकिन उनकी पढ़ाई पैदा होते ही होने लगती।

दुखराम—पैदा होते कैसे लड़का पढ़ेगा भैया ?

भैया—हमने कहा था न, कि वहाँ बच्चों के रखने के लिए दाईघर बने हुए हैं। माँ जब काम करने जाती है तो बच्चोको दाईघरमें दे आती है। दाईयाँ बेपढ औरतें नहीं हैं। वह भी पढ़ी लिखी रहती हैं और यह भी सीखे रहती हैं कि बच्चोको कैसे रखना चाहिए। पालनेवाला बच्चा पालने मे झूलता है, आँख से जिस चीजके देखने, कानसे गाना सुनने या तरह-तरहके खिलौनों को देकर उनको बहलाया ही नही जाता, बल्कि हर तरह की चीज का ध्यान कराया जाता है। जब लड़के बोलने और बात समझने लगते हैं तब उन्हे ग्यान बढ़ानेवाली छोटी छोटी कहानियाँ सुनाई जाती हैं। लड़कोंके खेलने के लिए हरेक दाईघरमे सैकड़ो खिलौने होते हैं, मोटर होती हैं जो चाभी देने से चलती हैं। रेल और हवाई जहाज होते हैं वह भी चलते हैं। कुछ बड़ा होने पर लड़को की अपनी रेलवेलाइन है जिसमे इजन चलानेवाला भी लड़का है, गार्ड भी लड़का ही है। रेलवे तीन-तीन चार चार मील तक वह अपनी रेल चलाकर लौटा लाते हैं।

दुखराम—भैया ! इतने छोटे-छोटे बेबूझ लड़को को इजन थमा दिया जाता है तो खतरा नहीं होता ?

भैया—उतरे की बात उनको पहले बतला दी जाती है और उनका इजन भी पाँच-छ मीलसे बेसी घन्टेमे नही चल सकता। लड़के तो देखते ही हो कि पहले खड़े होने हैं तो गिरते भी हैं तो क्या पैर टूटनेके डरसे उनको खेलने न दिया जाय।

कितने माँ-बाप लडकोको पेडपर चढने नही देते, पानीमे तैरने नही देते, लेकिन यह ठीक नहीं है। आदमी का बच्चा पान-फूल बनाकर रखने केलिए नही है। जवान होनेपर जाने वह कहाँ जायगा, कही जगलमे जान बचानेके लिए उसे पेड़ पर चढना होगा। नाव डूबने पर तैरना पडेगा।

दुखराम—तो सन्तोखी भाई, तुम भी सामूको पान-फूल बनाकर रखते हो न ?

सन्तोखी—हाँ, भैया, हमे भी यह बात ठीक नही मालूम होती, हाथ-पैर तो चारपाई से गिरकर भी टूट सकता है।

भैया—लडकोको बहुत तरह का खिलौना मिलता है, फिर कागज-पेंसिल मिलता है, वह अपने मनकी तसवीर खीचते हैं, गाने का खेल खेलाया जाता है। तरह-तरह के गानोको सीखते है, नकलका खेल खेलते हैं, लेक्चर (व्याख्यान) देते हैं, गिनती सीखते हैं और मुँहजबानी हिसाब लगाते हैं। फिर लडकोंके अपने सिनेमा होते हैं।

सन्तोखी—अपने सिनेमा क्या भैया ?

भैया—चार छ बरसके सयानोके सिनेमाको देखकर क्या समझ पाएँगे ? इसलिए इनके सिनेमामे कुत्ते, बिल्ली, भालू, गदहा इत्तादि आते हैं। और तरह-तरह की हँसने वाली बात कहते हैं। गाना गाते हैं, हँसी हँसीमे ही जोको और कमेरोके गडेंकी बात चली आती है। छ बरस तक उनको अच्छर सिखलाया जाता है। अपने जो कही लुक छिपकर किसी बडे लडकेसे अच्छर सीख लें तो दूसरी बात है। दाईघरमे रहते बखत ही गजब की जेहनवाले बच्चे छाँट लिये जाते हैं। चार-चार साल तक उनकी खीची तसवीरें और उनकी तरक्की को देखकर पारखी पहचान लेते है, कि यह लडका आगे चलकर गजब का तसवीर बनानेवाला होगा।

सन्तोखी—हाँ, भैया! लडके बहुत चीन्हा खीचना चाहते हैं, लेकिन हम लोग डाँट देते हैं कि कागज-पेंसिल खराब करेगा।

भैया—वहाँ डाटते नही, उन्हें रग बिरगी पेंसिल और कागज देते है। दाईघर मे एक उमरके लडके एक कोठरीमे, तीन बरस वाले तीसरी कोठरी मे। जो तुम किसी दाई घरमें पहुँच जाओ सन्तोखी भाई, तो बहुत हँसोगे। चार-चार बरस के दस-बारह लडके कागज पेंसिल लिये तस्वीर खीच रहे हैं। कोई बिल्ली बना रहा है, कोई कुत्ता। कोई साँप बना रहा है कोई चिडिया। बीचमे एक दूसरे की तस्वीर की ओर झाँक भी लेते हैं, फिर अपनी तस्वीर बनाने मे लग जाते हैं। दाई छडी लेकर तस्वीर नही बनवाती। अपने "अम्मा ? मुझे कागज-पेंसिल दो, मुझे कागज-पेंसिल दो" कहकर कागज-पेंसिल लाए हैं और सब अपने मन से तसवीर बना रहे हैं। अम्मा यह चालाकी जरूर करती हैं, कि उनके समझने लायक चीन्हेवाली कुत्ता-बिल्लीके छपे कागजको जब तब फेंक देती हैं। बच्चे कितने ही बार समझते हैं, कि पढा हुआ कागजको रद्दी कहते हैं, सबको फेंका नही जाता, एक-एक लडकेके कागज को नाम लिखकर जमा किया जाता है। तीन-चार बरसके बाद कौन लडका गजब का तसवीर बनानेवाला होगा, यह समझना आसान हो जाता है। तसवीर की तरह गाने, नकल करने, लेक्चर

देने, हिसाब लगानेमे गजबकी जेहनवाले लडकोको छाँट लिया जाता है। लडकोंके झगडेका फैसला पचायत करती है और वह अपने ही अपना नेता भी चुनते हैं। दाई घरमे रहते ही उन गजबकी जेहनके लडकोको पहचान लिया जाता है, जो कभी हजारो-लाखो आदमियोके नेता बनेंगे।

दुखराम—भैया! हमारे यहाँ तो गरीब घरमे, चमार और अछूत कहे जाने वाले माँ-बाप के घरमे, न जाने कितने गजब की जेहनवाले बच्चे पैदा होते हैं, लेकिन फूंदेपरके फूलकी तरह वही पैदा होकर बिना फूले ही कुम्हला जाते हैं।

भैया—यह समझो दुक्खू भाई, कि २० करोड़ आदमियोमे एक भी गजब के जेहनवाला बच्चा न मुरझाने पायेगा, न जेहनवाला मुरझाने पायेगा, न कम जेहन वाला। गजबकी जेहनवाले लडकोके पढनेका अलग इन्तिजाम होता है। घुड-दौडमें दौडनेवाले घोडोको बैलके साथ नाधनेमे नुकसान है। यह बत्तीस बरसके जो जरनैल थे, वह कमेरा राज्य कायम होते समय चार-पाँच बरसके रहे होगे। उनको भी सिच्छा पानेका मौका नही मिला, और पीछेके लडकोको तो और भी।

सन्तोखी—जो ऐसा इन्तिजाम हमारे देसमे हो, तो हमारी ३५ करोडकी आबादीमे न जान कितने गजबके तसबीर बनानेवाले, गजबके गानेवाले, गजबके नाटक खेलने, गजबके हिसाब लगाने वाले, गजबके नेता मिलेंगे?

भैया—यह है सन्तोखी भाई, जो लाल पलटन जरनैल लडनेका इतना जबर जस्त दाँव-पेंच जानते हैं। जब दुसमन और दुनिया जानती थी कि लाल पलटन हार-के भाग रही है, उस बखत वह दुसमनपर जाल फैलाकर चुपचाप बैठे हुए थे। जोकोकी पलटनमे छोटा लपटेन या थानेदार भी मामूली सिपाहीसे रण छोड़कर दूसरी तरहसे बात नही करेगा, लेकिन लाल पलटनका सबसे बडा अफसर जरनैल और मामूली सिपाही दोनो सगे भाई जैसे है। जब उरदी डिउटीपर हैं तब वह सिपाही और वह जरनैल, बाकी बखतमे दोनो एक चारपाईपर ऐंठेंगे, साथ खेलेंगे; कूदेंगे-नाचेंगे, हँसी-मजाक करेंगे। उस बखत देखनेवालेको पता ही न चलेगा, कि यह जरनैल है और यह सिपाही।

दुखराम—जोंको तुम्हारा सत्यानास हो।

भैया—इस्तालिन बीरने अपने जरनैलो को एक बार कहा था, कि वह अफ-सर ठीक अफसर नही हो सकता, जो सिपाहीसे ऐसा काम कराना चाहता है, जिसे वह खुद नही कर सकता। अमेरिकाका एक अखबारवाला सोवियतकी लड़ाई देखने गया था। मैदानके पास पहुँचा, तो वहाँ मोटरका कोई ठीक रास्ता नही था। मोटर रुक गई। उसी बखत एक आदमी आया। उसने फावडेसे काटकर रास्ता ठीक कर दिया। अमेरिकन अखबारवालेने आदमीकी उरदीको देखा, तो मालूम हुआ वह मेजर है। उसको बडा अचरज हुआ।

दुखराम—भला जोकोके मुलुकमे कपतान और मेजर फावड़ेपर थूक भी सकते हैं।

## ८ लाल चीन

गाँवकी चौपालम आज फिर तीनो सयानोकी बात चल पड़ी।

सन्तोखी—भैया आज तो चीनकी बात बताओ। खबर कागजमे बहुत झूठ-साँच सुनते हैं।

दुखराम—भैया ई चीन और महाचीन एकई है कि दो? और चीनी लोग वही के रहवइयाँ हैं न? कलकत्तमे तो उनका एक मुहल्ला ई है।

भैया—महाचीन और चीन एकई है। हमारे देसके लोग पहले इसे चीन को जानते हैं। वहाँके लोगोंमे बौद्ध धर्म बहुत चलता है। हमारे देसको ऊ लोग अपना एक बड़ा तीरथ मानते हैं। दू हजार बरससे चीन और भारतमे भाईचारा चला सो अब तक चलता ही जा रहा है।

दुखराम—दू हजार बरस से? तब तो बहुत दिनका सम्बन्ध है।

भैया—चीनसे बड़े बड़े जातरी लोग हिन्दुस्तान आते रहे। हमारे देसमे ऐसी पोथी नहीं है जैसी पोथी चीनके साधुओंने हिन्दुस्तानको देखके अपनी भाखा-मे लिखा।

सन्तोखी—तो चीनी भाखामे हमारे देसके बारेमे लिखा है।

भैया—हमारे देसकी हजारो पोथी चीनी भाखामे उल्था करके आज भी मिलती हैं। उनमे बहुत थोड़ी ही पोथी अब हमारे देसमे बँची है।

सन्तोखी—तब तो भैया चीनी लोगोंका बड़ा उपकार मानना चाहिये।

दुखराम—महाचीन कहनेसे तो मालूम होता है कि कोई भौत बड़ा देस होगा।

भैया—भौत बड़ा देस है। हमारे देससे चौगुनासे कम नहीं है। औ वहाँ सैंता-लीस करोड़ आदमी बसत हैं।

सन्तोखी—और हमारे इहाँ पैंतीस करोड़, माने हमारे इहाँसे बारह करोड़ से बेसी बेकत परानी चीनमे हैं।

दुखराम—सुनते हैं भैया कि चीन भी अब मरकस बाबाके रहता पर चलता है।

भैया—हाँ बाइस बरस तक चीनके कमेरोको जोंकोस लड़ना पड़ा। लाखो मरद-मेहरारू लड़का-बच्चा लड़ाईमे मारे गये और भूख-अकालम जितने मरे सो अलग।

सन्तोखी—जब रूसम मरकस बाबाका पथ चला तब दुनिया भरको जोंकोंने उसके दबानेके कोसिस की मुदा उनका कुछ नहीं चला खाली लाखों परानियोंकी जान गई। चीन तो बेकतपरानीमे रूससे भी बेसी है।

भैया—रूस म बीस करोड़ आदमी बसते हैं और चीनम सैंतालीस करोड़, दूनास भी बेसी।

दुखराम—तो भैया, जोकोंसे लडनेमे बाईस बरस काहे लगा ?

भैया—जोकें भी वहाँ भीत थी। औ दुनियाँकी सबसे बडी जोकें चीनी जोकोंके पीठ पर थी।

सन्तोखी—अमिरिका तो जरूर पीठ पर रहा होगा ?

भैया—ई जो बडी लडाई थी, उससे पहले तो अँग्रेज और दूसरे मुल्कोंकी जोकोंने पीठ ठोका, हथियार से मदद किया, अपने-अपने देसके जरनैल औ बडे-बडे लडाईके पंडितोको भेजा। लडाईके बाद तो सबसे बेसी मदद अमिरिकाने दिया। उसका सोलह अरब रुपया इस मददमे गया।

सन्तोखी—इतना रुपया लगाते बखत मोह नही लगा ?

भैया—जोकें बडा जुआ खेलती हैं, जुआडी लालचके फेरमे पडके दाँव पै जानते हो न रुपया लगानेमे आगा-पीछा नही करता। औ अमिरिकाने इतने रुपयेमे बेसी बढिया-बढिया लडाईके हथियार दिये।

सन्तोखी—तो मरकस बाबाके चेलोंके पास तो इतने हथियार थे नही, औ पलटन ?

दुखराम—भागनेमे तो भीत नुकसान हुआ होगा ?

भैया—लाखो मरद-मेहरारू, बूढे-बच्चे मारे गये। रास्ते मे बडी तकलीफ हुई। जोकोंकी पलटन चारो ओरसे घेरना चाहती थी। बिदेसी जोकोंने लडाईके उडनखटोला दिये थे, जिनमे बम गोला गिराते थे, सब कुछ नुकसान सहकरके अन्तमे जैमाला उन्हींके गलेमे पडी ?

भैया—दुक्खू भाई, मरकस बाबाने कहा था कि जनता पर बिजय कोई नहीं पा सकता, कमेरोंका बल कोई नही तोड सकता। कमूनिस्त उसी जनता औ कमेरा के लिये अपना परान देते हैं।

सन्तोखी—हाँ भैया, ई तो मालूम है। इतने बेसवारथके आदमी कहीं नहीं मिलेंगे। बडे-बडे पढवैयासे लेके मजूर तक जोभी मरकस बाबाके चेलोंमे नाम लिखाता है, वह सब कुछ तकलीफ सहने, फाँसी पर झूल जानेके लिये भी तैयार रहता है।

भैया—मरकस बाबाके चेले रकत-बीज हैं रकत-बीज। सन्तोखी भाई, रकत-बीज की कहानी तुमने सुनी है। उसको ऐसा बरदान था, कि जो धरतीपर एक बूँद गिरेगा, तो उससे सौ बीर-बका उसी तरहके और पैदा होंगे। बस वही बात है।

दुखराम—मुझको एक परतोख याद आता है। हमारे यहाँ बरसातमें सूरन (जमीकन्द) पैदा होता है। एक सालका सूरन खोद लिया जाय, तो छटाँक दो छटाँकका ही होगा। मुदा हम लोग उसे एक सालमे नही खोदते, तीन-चार साल रहने देते हैं। गरमीमे उस जगह खोदें, तो मालूम होता है, कि वहाँ सूरन-ऊरन कुछ लगा ही नही था, सब असोप हो जाता है, मुदा रोहिनीका छींटा परते ही फिर वह जम आता है। चितरा, स्वाती तक तो खूब बडा-बडा, हरा-हरा पौधा दिखाई पडता है। फिर गरमीमें वह असोप हो जाता है। मुदा साले सालाऊ बढना ई रहता है। पहिले सालको बरसात के बाद खोदने पर जो दो छटाँकका निकलता, तो दूसरे साल

पाव-डेढ पावका, तीसरे साल सेर-डेढ सेरका औ कोई-कोई तो अन्त मे तीन-तीन सेरका निकलता है। सूरन हर साल गलनेको गल जाता है मुदा फिर दूना-तिगुना होके अगले साल निकलता है। जान पडता है, मरकस बाबाके पथ, उनके चेलो—कमूनिस्तोकी भी यही बात है। एक बेर उनको अलोप देखके जोकें बडी खुसी मानने लगती हैं, घिउका दिया जलाती हैं, ई खुसिहाली भौत दिन नही चलती।

भैया—ई कोई जादू-मंतर नही है दुक्खू भाई! लोग रोटी-कपडाके मुहताज हैं। दुनियामे जिन्दगी उनको भार मालूम देती है। जब ओ सोचते हैं, कि मरकस बाबाका रहता छोड कोई दूसरा रहता नही है, तो हजार बिपता झेलने पर भी धूर झाडके उसी रहते पै चले आते हैं।

दुखराम—हाँ भैया, पेटकी भूख ऐसी ही होती है, उसे कैसे कोई भूल सकता है? सालमे छा महीना जब लडका-परानीको आधा पेट खानेके लिए अन्न नही जुरता, छोटे-छोटे बच्चोका मुँह झुराया, आँखें भीतर गडी, पेट सटका हाथपैर हड्डी-हड्डी देखता है, तो साचे कहूँ भैया, आदमी पागल हो जाता है। सोचता है—क्या करूँ कि इनके मुँह मे दाना अन्न पड।

भैया—ठीक है दुक्खू भाई, कमूनिस्त तो परलोकका भी लालच नही देते, खाली यही पेटकी जो तकलीफ है, उसीका रहता बताते है। और उनका रहता बिलकुल ठीक है, ई बात भी जानने-समझनेवाले ईमानदार आदमी मानते हैं। आज देखो हमारा देस दाने-दानेके लिए मोहताज है। इस साल तीन अरब रुपया का अनाज बाहर से मँगाया गया जिसमेसे आधा करज पर अमिरिकासे लिया गया।

सन्तोखी—अमिरिका तो बडा भारी जोक देस है भैया? अपने देसको उसके हाथमे बधक रखना क्या अच्छा है?

भैया—मुदा, बिना बधक रखे अमिरिका अनाज थोडे ई देता। हमारे देसकी जोकें चाहे चीन और रूससे अनाज सस्ता हि मिलै, औ बिना बधक औ कडी सरतके मिलै, तो भी जोकें चाहती हैं कि अमिरिकनके ही हातमे अपने देसको दे दें।

दुखराम—'चोर-चोर मौसियाउर भाई' ठीक ही कहा है।

भैया—हमारे देसकी जोकें पागल हो गई हैं पागल। उनको कंसकी तरह सब जगह कन्हैया ही कन्हैया दिखाई देते हैं। वह समझती है, कि अमिरिकाके साथके गठबधन होनेसे हमारी रच्छा होगी, हिन्दुस्तानके कमेरे उनका कुछ नही बिगाड सकेंगे।

सन्तोखी—मुदा चीनकी जोकोन तो अमिरिकासे गठबधन किया था, वहाँ काहे नही अमिरिकाने उनको बचा लिया?

भैया—जोकोका जिव बडा कठोर होता है वो अन्त तक मरना नही चाहती। चीनी जोकोका सरदार चाकसक भागकर फारमूसा (तैवान) के टापूमे अपने भाडेके आदमियोके साथ जाके बैठा है। अमिरिका उसको घी मलीदा खिला रहा है औ दोनोको अब भी भरोसा है, कि चीनमे जाके फिर जोकोका राज बनायेंगे।

सन्तोखी—ई खाली मनका लड्डू है। एक बार जोकोका राज जो मिटा, तो फिर लोग उसको आने नही देंगे।

भैया—जोकोंके राजके हटते ही सन्तोखी भाई, आदमी समझने लगता है, कि परान कैसे संकटसे बचा। हमारे देसमे जैसे अन्नका आज अकाल है, दो बरस

पहले यही दशा चीन की भी थी। वहाँ भी अमिरिकासे ढो-ढो कर अनाज जाता था। औ अमिरिकासे जो कुछ आता, उसमेसे बेसी तो चाकँसकके भाईबन्द चोरबजरिहा दूना-चौगुना पर बेचके पैसा बनाके रख लेते थे। अनाज ही नही, पलटनके लिए आया हथियार भी वह कमूनिस्तोके हातमे बेच डालते थे।

सन्तोखी—हाँ भैया, जोकोका तो टका ही धरम है, टका ही करम है, वो काहे न ऐसा करेगी। उनका पैसा मिले तो अपने बाप-मतारीको बेंच डालें। तो चीनमे कमूनिस्ताका हथियार इसी तरह मिला ?

भैया—नही, कमूनिस्तोके पास इतना पैसा कहाँ था, मुदा अमेरिकाका भेजा हुआ हथियार अन्तम गया उन्हीके हातमे।

दुखराम—बिना दाम दिये ? सो कैसे भैया ?

भैया—जानते हो न दुक्खू भाई लड़ाईमे लडनेवाले सौ में नब्बे किसानोंके ही पूत होते हैं। कमेरोके पूत ही अपन। परान देके जोंको की रच्छा करते हैं। जब जोंको-जोंकोकी लड़ाई होती रही तब तो उनको भेद नही मालूम हुआ, मुदा जब जोंको और कमेरोमे रन छिड जाता है, तो उनको बहुत दिनो तक धोखेमे नही रखा जा सकता। गुसाँई जीकी चौपाई जानते हो न ? 'उभय भाँति जानेसि निज मरना, तब ताकेसि रघुनायक सरना।' जब कमेरोके पूत देखने लगे कि जिन्दगी भर उनका खून चूसनेवाली जोंकें हमे उरदी-पेटी पहनाके, हथियार देके अपने भाइयोके सामने भेजके मरवाना चाहती हैं, तो उनके मनमे आता है, कि मरना है, तो अपने भाइयोंके लिये मरें, जोंकोंके लिये काहे मरे।

सन्तोखी—और कमूनिस्तोके पास भाडेकी पलटन तो नही है।

भैया—अपने लिए लडना और परायेके लिए सो भी दुसमनके लिये लडना एक नही है, ई तो बराबर अपने गाँवमे भी देखते रहते हो। अपने हक-पदके लिये आदमी सरबस दाँवपर लगा देता है। जोंकोकी ओरसे भेजी जानेवाली हजारो नहीं, लाखो पलटन अमिरिकाके दिये बढिया-बढिया हथियारोके साथ जाके कमूनिस्त फौज मे मिल गई।

दुखराम—लाल फौजमे न ?

भैया—हाँ, कमुनिस्तोकी फौजको लाल कहते हैं, तुम जानते ही हो।

सन्तोखी—जोकें बडी सवारथी होती है भैया ! अपना सवारथके आगे उनको कुछ नहीं सूझता। तभी तो अपनी रच्छाके लिये मिला हथियार भी कमूनिस्तोको बेच देती, औ अपने देशके लिये अन्न और जो कुछ मिलता रहा, उसको भी बेंचके पैसा लेती।

भैया—ठीक कहा सन्तोखी भाई, देसमे अकाल अकाल था, लाग भूखो मर रहे थे। अमिरिकासे करोडो मन अनाज औ खानेकी चीजें आती थी, उनमेसे भी आधा चोर-बाजारमें चला जाता। चोर-बजारी इतनी बढी थी कि अन्तमे अमिरिकाने अनाज बाँटनेके लिये अपने बहुत से आदमी चीन भेजे। मुदा अमिरिकाके आदमी अपने हाथसे बाँटने के लिये सब जगह जा नहीं सकते थे और सब जगह, चाकँसकके भाई-बन्ध औ दूसरे घूस-रिसवत खानेवाले सब कुछ चुराके बेचनेके लिए तैयार थे।

छीछालेदर हो गई। लोग एक ओर भूखके मारे तराहि-तराहि करते, और दूसरे देखते कि ऐसे ठगो, लुटेरो, घूस-रिसवत खानेवालो औ चोरबजारिहोके मारे कोई रहता नही। सब जगह जोकोकी सड़ती लास दिखाई देती थी।

सन्तोखी—भैया, ई तो मालूम होता है, कि कुछ-कुछ हमारे ही देसकी दसा चीनमे भी हो गई थी फिर चीन कैसे इस साल हमको तीन करोड मन अनाज दे रहा है?

भैया—तीन करोडमे दस-लाख टन ही नही, अऊ तो बीस लाख टन अनाज देने के लिये तैयार था। तुमको अचरज होगा कि दो ही बरस पहिले हमारी तरह दाना-दानाके मोताज चीनके पास इतना अन्न कहाँसे आ गया? जानते हो न, एक अकतूबर १९४९ मे ही चीनपर पूरी तौरसे कमेरोकी सरकारका राज कायम हुआ। इतने थोडे समयमे अपने यहाँवा उन्होने अन्नका अकाल हटा दिया, और अब छै-छै, आठ-आठ करोड मन अनाज बाहर भी भेजने को तैयार हैं। यह सब जादू-मंतरसे नही हुआ। जोकोंके चरन जहाँ पहुँच जायें, वहाँ सोना भी माटी हो जाता है, और कमेरोका चरन जहाँ पहुँच जाय, वहाँ माटी भी सोना हो जाती है। गेहूँ, चाउर, सोना ही है, सन्तोखी भाई।

सन्तोखी—सोनासे बढ़के भैया, सोना खाँधे आदमी भूखसे मर जायगा, सोना खाके पेटकी आग थोडे ही बुझेगी। मुदा, सुनते है एक ही बरिसमे उन्होंने अपना अनाजका टोटा पूरा कर लिया। ई तो जादू-मंतर जैसा ही मालूम होता है। सैंतालिस करोड आदमी भुखमरी मे जीते थे, इतने आदमियोके लिए कैसे पूरा अन्न उपजा सके?

दुखराम—भैया, जो चीनके कमेरोने अनाजका दुख अपने यहाँसे दूर कर दिया, तो हमारे देसमे क्या वैसा नही हो सकता?

भैया—चीनने जो कुछ कर दिखाया है सो सब हमारे यहाँ हो सकता है, मुदा जिस देसमे चोरबजारियो, घूस-रिसवत खानेवालो पर कोई रोक-थाम नही हो सकती राजकाज सब उन्हीके हातोमे है, वहाँ कैसे कुछ हो सकता है? सब जानते हैं कांगरेसने गला फाड़-फाड़के परतिग्गा की थी, कि अपना राज होते ही जिमीदारी, जागिरदारी नही रहने देंगे। मुदा, जब राज हाथमे आया तो जानते हो न खून पानीसे गाढ़ा होता है, अपने भाई बन्धो की चिन्ता करने लगे। जिमीदारी उठा देंगे तो हमारे बेटा-दमादो, साले-ससुरोमे भी तो बहुतसे छोटे-बडे जिमीदार हैं, यही सोचके नाकर-नूकर करने लगे, बहाना बनाने लगे। कानून बनानेमे ही बरसो लगा दिये, जो कानून बनाया भी सो भी हाईकोटने बे-कानून बतला दिया।

दुखराम—सो क्यो भैया?

भैया—एक कानून होता है और दूसरा महाकानून होता है, दुक्खू भाई! जो कोई ऐसा कानून बने, जो महाकानूनके खिलाफ हो, सो बेकानून हो जाता है।

दुखराम—तो जिमीदारी हटानेके कानूनसे पहिले महाकानून बन चुका होगा, तभी न ऐसा हुआ?

भैया—हाँ महाकानून (संविधान) बन चुका है, औ बनानेवालों में जोको के ही आदमी बेसी थे। उनको बहुत डर था कि कहीं मरकस बाबाके चेले

लोगोंने जो चोरबजारी, घूस-रिसवत और बेईमानी-सैतानीसे लाखो-करोड़ रुपयेकी धन-सम्पत्ति बटोरी है, उसे कानून बनाके छीन न लें। इसलिये उन्होने महाकानूनमें ऐसी बात रखी, जिसमे चाहे जैसे धन-सम्पत्ति किसीने बटोरी हो; उसको छीना न जा सके।

सतोखी—तो इसीसे जिमिदारी कानून बेकानून हो गया? और सुनते हैं, कि उसमे भी जिमिदारीको जिसमे बेसी हानि हो; ऐसा रसता निकाला गया था।

भैया—हाँ जिमिदारी उठाना नहीं—यह तो जिमिदारी खरीदनेका कानून है। कमेरोको करोडो-अरबो रुपया कमा-कमाके जिमिदारोको देना होगा, तब जाके जिस खेतको वह जोतते है, वह उनका होगा। चीनमे मरकस बाबाके चेलोंने राजकी बागडोर सँभालते ही कानून बनाके ढिंढोरा पिटवा दिया कि खेत उसका है जो उसे जोतता है। जब किसान जानता है, कि हम अपने खेतमे अपने और अपने देस भाइयो-के खाने के लिए अनाज पैदा करते हैं, तो वह क्यो नही जान लडाके काम करेगा।

दुखराम—हाँ भैया, अपने कामको सभी लोग खूब मन लगाके करते हैं; काहेसे कि उसका नफा-नुकसान अपना होता है।

भैया—और यह भी कानूनमे कह दिया है कि किसीके पास बहुत बेसी खेत नही रहेगा। जिसके पास बेसी-बेसी खेत है, उसे बिना खेत या कम खेतवाले कमेरोंमे बाँट दिया जायगा। उन्होने बरसो तक कागजी घोडा नही दौडाया। बस गाँवकी पचायतें बनाके तडाक-भडाक इस कामको कर दिया।

सतोखी—अनका अकाल था, करोडो आदमियोके सिर पर मौत नाच रही थी, फिर कमेरोकी सरकार कैसे कागजी घोडा दौडाती?

भैया—हाँ सतोखी भाई, जिस कामके किय बिना चलनेवाला नही है, जिसको करना ही है, उसमे घिसिर फिसिर क्या? लेकिन चीनमे जोंकोको पीसने के लिये तो सरकार नहीं बनी थी, इसलिए उन्होन बेलाग होके जनताकी भलाई का जो भी काम हुआ, उसे तडाक-फडाक कर डाला। हमारे इहाँ तो अंग्रेज गये, मुदा सरकार चलानेके लिय जो इतजाम अंग्रेजान किया था, और पहिलेसे भी ज्यादा घिना देने वाले रूप मे। पहिलके नाकरसाह बडी-बडी तनखाह लेते थे, अपने ऊपरके हाकिमोके सामने पूँछ हिलाते और नीचे वालोका आँख दिखाते थे। अब ई सब जुलुम औ बेईमानी पहिलेसे कई गुना बेसी हो गई, ऊपरसे काम भी बहुत ढीला हो गया है। एक दिनका काम एक महीनेमे होना मुसकिल है। घूस-रिसवतका तो पूछो ई मत फिर कैसे बेडा पार होगा।

दुखराम—तो चीनमे उन्होने काम बडा किया भैया?

भया—सबस बडा काम यह किया, कि जो सैकडो बरस का कूडा-करकट और गदगी चीनमे जोंकोने जमाकर रखखी थी, उसे उन्होने एक बुढिया आँधी मे उडाकर साफ कर दिया। हमारे इहाँ सब कूडा करकट उडाने नही, बचाके रखनेकी कोसिस की जाती है। जहाँ देखो तहाँ निकम्मे लोगोकी पलटन दुगना-तिगुना कर दी गई है। चीनम जिमिदारी हाटके बेसी जमीनको लोगोमे बाँटके किसानोको एक ओर तैयार कर दिया गया कि वह खूब अन्न उपजावें। दूसरी और जोंकोके सरदार चाँर्कसेक और उसकी पलटनसे लडनेके लिए जो धीरे-धीरे पचास-साठ लाख लाल फौज तैयार हो गई थी, उनको भी काम मे लगा दिया गया।

दुखराम—कौन काममे भैया ? पलटनवा काम लडना ही है न ?

भैया—जोंकोंके इहाँ पलटनका काम लडना है। बलुक लडाई न होती हो तो रोकें रार करके किसीसे लडाई छेडनेकी कोसिस करती हैं। जब लडाईका समय नही होता, तो पलटनका काम है, छावनीमे बैठके कवायत-परेड करना, महीनेमे अपनी तनखाह ले लेना। मुदा, कमेरोकी पलटनवा ढग दूसरा ही है। लडाई हो औ अपने देस पर सकट हो, तो यह खूब लडना जानती है कवायतपरेड भूलने न पावे इसका भी विचार वहाँ किया जाता है, मुदा, कमेरोकी पलटन समझती है, कि चुपचाप बैठके अपने जाँगरको (देह की मसक्कत) ऐसे ही बेकार खोना और जनताके कसालेकी कमाई बैठे-बैठे खाना ठीक नही है। चीनमे जब चाकैसेक भाग गया और देशमे उसके गोइन्दोंसे ही निपटना रह गया, तो बहुत-सी पलटन खाली हो गई। पलटनने बन्दूक खडी कर दी और फावडा हाथोमे ले लिया। पचास पचास साठ-साठ लाखकी पलटन जब दिनको न दिन, रातको न रात जान, फावडा लकर कामम डट जाये तो वह कितना काम करेगी, इसके बारेमें क्या पूछत हो। पलटनने नदियोंमें बडे बडे बाँध बनाये, पहाडो को घेरकर पानी के समुन्दर तैयार कर दिये। हजारो मील लम्बी नहरें बना दी, जगल और परती जमीनको काट-कूटके करोडों बीघा नये खेत तैयार करके किसानो को दे दिये।

दुखराम—हमारे इहाँ क्या यह नही होगा, भैया ?

भैया—जोकोके राज म नही, यह तो कमेरोके राजमे ही होता है। पलटन के बडे-बडे इन्जीनियर होते है, बडे-बडे इलिमदार लोग होते हैं। उनकी बिद्दा अब बाँध, ताल और नहर बनानेम लगी। बाँधो और समुन्दर जैसे तालोके बना देनेसे बाढका डर कम हो गया, किसानोको राम भरोसे राम भरोसे खेती करनेकी जरूरत नही रही, उनको सिंचाईके लिए पानी सब जगह मिलने लगा। ऊपरसे खेतीकी बिद्दाके इलिमदार लोग जल्दी जल्दी तैयार किये गये, और उन्होंने नये ढङ्गसे खती करनेका रस्ता गाँव गाँव मे बनाया। सरकारने अच्छे बीजका इन्तिजाम किया, किसानोने खाद गोबर-को चूल्हेमे जलानेकी जगह खेतमे डाला, इस तरह डेढ बरससे पहले ही चीनमे अन्नका दुख मिट गया।

सन्तोखी—भैया सुनते है पाँच बरस तक गरीबोकी छाती पर कोदो दलने वाले फिर वही कांगरिसवाल रामनामी ओढके हम लोगोका वोट माँगने आ रहे हैं।

भैया—हाँ, बडा रामनाम (चुनाव घोषणा) अबकी तैयार हुआ है। कहा जा रहा है कि अबकी पाँच सालके लिए जो हमको राज-काज मिल गया, तो गरीबोका सब दुख दूर कर देंगे।

सन्तोखी—भाई भतीजे, भानजे और सात पीढी तकके रिश्तेदारो का घर तो भर दिया। अभी कुछ कोर-कसर होगी ?

दुखराम—मुदा कितना ही रामनामी पहनके आवे, हम उनको खूब पहिचानते हैं। अब फिर फिर सियार गूलर तर नही जायेंगे। 'एक बार हँकावैं तो लाखो बीर कहावैं।" एक बेर धोखा दे दिया, सो दे दिया।

भैया—सो तो देखा जायगा, मुदा मालूम हुआ न की चीनवालोंने वैसे इहाँ जोको का टाट उलट दिया, बाईस बरस तक लडते रहे और एक दिनके

लोगोंने जो चोरबजारी, घूस-रिसवत और बेईमानी-सैतानीसे लाखों-करोड़ रुपयेकी धन-सम्पत्ति बटोरी है, उसे कानून बनाके छीन न लें। इसलिये उन्होंने महाकानूनमें ऐसी बात रखी; जिसमें चाहे जैसे धन-सम्पत्ति किसीने बटोरी हो; उसको छीना-न जा सके।

संतोखी—तो इसीसे जिमिदारी कानून बेकानून हो गया? और सुनते हैं; कि उसमें भी जिमिदारीको जिसमें बेसी हानि हो; ऐसा रसता निकाला गया था।

भैया—हाँ जिमिदारी उठाना नहीं—यह तो जिमिदारी खरीदनेका कानून है। कमेरोको करोड़ो-अरबो रुपया कमा-कमाके जिमिदारोंको देना होगा; तब जाके जिस खेतको यह जोतते है; वह उनका होगा। चीनमें मरकस बाबाके चेलोंने राजकी बागडोर सँभालते ही कानून बनाके ढिंढोरा पिटवा दिया कि खेत उसका है जो उसे जोतता है। जब किसान जानता है, कि हम अपने खेतमें अपने और अपने देस भाइयों-के खाने के लिए अनाज पैदा करते है; तो वह क्यों नहीं जान लड़ाके काम करेगा।

दुखराम—हाँ भैया; अपने कामको सभी लोग खूब मन लगाके करते हैं; काहेसे कि उसका नफा-नुकसान अपना होता है।

भैया—और यह भी कानूनमे कह दिया है कि किसीके पास बहुत बेसी खेत नहीं रहेगा। जिसके पास बेसी-बेसी खेत है, उसे बिना खेत या कम खेतवाले कमेरोंमें बाँट दिया जायगा। उन्होने बरसों तक कागजी घोड़ा नहीं दौड़ाया। बस गाँवकी पंचायतें बनाके तड़ाक-फड़ाक इस कामको कर दिया।

संतोखी—अन्नका अकाल था, करोड़ों आदमियोके सिर पर मौत नाच रही थी, फिर कमेरोकी सरकार कैसे कागजी घोड़ा दौड़ाती?

भैया—हाँ संतोखी भाई, जिस कामके किये बिना चलनेवाला नहीं है, जिसको करना ही है, उसमे पिसिर-फिसिर क्या? लेकिन चीनमें जोंकोको पीसने के लिये तो सरकार नहीं बनी थी, इसलिए उन्होने बेलाग होके जनताकी भलाई का जो भी काम हुआ, उसे तड़ाक-फड़ाक कर डाला। हमारे इहाँ तो अंग्रेज गये, मुदा सरकार चलानेके लिये जो इतजाम अंग्रेजोंने किया था, और पहिलेसे भी ज्यादा घिना देने वाले रूप में। पहिलेके नौकरसाह बड़ी-बड़ी तनखाह लेते थे, अपने ऊपरके हाकिमोंके सामने पूँछ हिलाते और नीचे वालोको आँख दिखाते थे। अब ई सब जुलुम औ बेईमानी पहिलेसे कई गुना बेसी हो गई, ऊपरसे काम भी बहुत ढीला हो गया है। एक दिनका काम एक महीनेमे होना मुसकिल है। घूस-रिसवतका तो पूछो ई मत फिर कैसे बेड़ा पार होगा।

दुखराम—तो चीनमे उन्होने काम बड़ा किया भैया?

भैया—सबस बड़ा काम यह किया, कि जो सैकड़ो बरस का कूड़ा-करकट और गदगी चीनमे जोंकोंने जमाकर रखी थी, उसे उन्होने एक बुढ़िया आँधी में उड़ाकर साफ कर दिया। हमारे इहाँ सब कूड़ा-करक्ट उड़ाने नहीं, बचाके रखनेकी कोसिस की जाती है। जहाँ देखो तहाँ निकम्मे लोगोंकी पलटन दुगना-तिगुना कर दी गई है। चीनमे जिमिदारी हाटके बेसी जमीनको लोगोंमें बाँटके किसानोंको एक ओर तैयार कर दिया गया कि वह खूब अन्न उपजावें। दूसरी ओर जोंकोंके सरदार चांकैसेक और उसको पलटनसे लड़नेके लिए जो धीरे-धीरे पचास-साठ लाख लाल फौज तैयार हो गई थी, उनको भी काम मे लगा दिया गया।

दुखराम—कौन काममे भैया ? पलटनका काम लडना ही है न ?

भैया—जोकोके इहाँ पलटनका काम लडना है। बलुक लडाई न होती हो तो जोके रार करके किसीसे लडाई छेडनेकी कोसिस करती हैं। जब लडाईका समय नही होता, तो पलटनका काम है, छावनीमे बैठके कवायत-परेड करना, महीनेमे अपनी तनखाह ले लेना। मुदा, कमेरोकी पलटनका ढग दूसरा ही है। लडाई हो औ अपने देस पर सकट हो, तो वह खूब लडना जानती है, कवायतपरेड भूलने न पावे इसका भी विचार वहाँ किया जाता है, मुदा, कमेरोकी पलटन समझती है, कि चुपचाप बैठके अपने जाँगरको (देह की मसक्कत) ऐसे ही बेकार खोना और जनताके कसालेकी कमाई बैठे-बैठे खाना ठीक नही है। चीनमे जब चाकैसेक भाग गया और देशमे उसके गोइन्दोसे ही निपटना रह गया, तो बहुत-सी पलटन खाली हो गई। पलटनने बन्दूक खडी कर दी और फावडा हाथोमे ले लिया। पचास पचास साठ साठ लाखकी पलटन जब दिनको न दिन, रातको न रात जान, फावडा लेकर काममे डट जाये तो वह कितना काम करेगी, इसके बारेमे क्या पूछते हो। पलटनने नदियोमे बडे बडे बाँध बनाये, पहाडो को घेरकर पानी के समुन्दर तैयार कर दिये। हजारो मील लम्बी नहरें बना दी, जगल और परती जमीनको काट-कूटके करोडो बीघा नये खेत तैयार करके किसानो को दे दिये।

दुखराम—हमारे इहाँ क्या यह नही होगा, भैया ?

भैया—जोकोके राज मे नही, यह तो कमेरोके राजमे ही होता है। पलटन के बडे-बडे इन्जीनियर होते है, बडे-बडे इलिमदार लोग होते हैं। उनकी विदा अब बाँध, ताल और नहर बनानेमे लगी। बाँधो ओर समुन्दर जैसे तालोके बना देनेसे बाढका डर कम हो गया, किसानोको राम भरोसे राम भरोस खेती करनेकी जरूरत नही रही, उनको सिचाईके लिए पानी सब जगह मिलने लगा। ऊपरसे खेतीकी बिद्याके इलिमदार लोग जल्दी जल्दी तैयार किये गये, और उन्होने नये ढङ्गसे खती करनेका रस्ता गाँव गाँव मे बताया। सरकारने अच्छे बीजका इन्तिजाम किया किसानोने खाद गोबर-को चूल्हेमे जलानकी जगह खेतमे डाला, इस तरह डेढ बरससे पहले ही चीनमे अन्नका दुख मिट गया।

सन्तोखी—भैया सुनते है पाँच बरस तक गरीबोकी छाती पर कोदो दलने वाल फिर वही कॉगरिसवाल रामनामी ओढके हम लोगोका वोट माँगने आ रहे हैं।

भैया—हाँ, वडा रामनाम (चुनाव घोषणा) अबकी तैयार हुआ है। कहा जा रहा है कि अबकी पाँच सालके लिए जो हमको राज-काज मिल गया, तो गरीबोका सब दुख दूर कर देंगे।

सन्तोखी—भाई भतीजे, भानजे और सात पीढी तकके रिश्तेदारो का घर तो भर दिया। अभी कुछ कोर-कसर होगी ?

दुखराम—मुदा कितना ही रामनामी पहनके आवे, हम उनको खूब पहिचानते हैं। अब फिर फिर सियार गूलर तर नही जायँगे। 'एक बार डँहकावै तो लाखो वीर कहावै।" एक बेर धोडा दे दिया, सो दे दिया।

भैया—सो तो देखा जायगा, मुदा मालूम हुआ न की चीनवालोने कैसे अपने इहाँ जोको का टाट उलट दिया, बाईस बरस तक लडते रहे और एक दिनके लिए भी

हियाव नही छोडा। लड़ाई जीतके भी चुपचाप बैठ नही रहे। जीतके साथ ही उन्होंने अपने इहांके चोरबजरिहो और घूस-रिसवत खानेवालोको जड़-मूलसे खतम कर दिया। जमीदारी तालुकदारी उठा दी, सूदखोरो का मुंह काला कर दिया। औ खाली अपनोको ही नही चीनके कमूनिस्तानोंने कमेरोके लिये जीने मरनेवाली सब पार्टियो और दलोका एक गोल बना लिया।

सन्तोखी—सब दलोका एक गोल भी बना लिया? हमारे इहांके कमूनिस्त ऐसा क्यो नही करते?

भैया—हमारे इहांके कमूनिस्तोंने कुछ गलती की, और गलती किससे नही होती। हुसियार आदमी वह है जो गलती करके सीखता है। अब हमारे इहांके भी कमूनिस्त कमेरोके लिए जीने मरनेवाली सभी पार्टियो और दलोका एक गोल बना रहे हैं।

संतोखी—भैया, हमारे गांवो-बाजारोमे तो आजकल कमूनिस्त कही देखनेमे नही आते, मुदा स्कूलके पाठसालाके माहटर-गुरु लोगोके मुंहसे सुनो, चाहे डाकिया और सिपाही लोगोकी बात सुनो, सभी जगह लोगोका नाकों दम है। तनखासे खरची नही चलती। दौरी दुकान रखनेवाले हमारे जैसे छोटे-छोटे बनियाँ अपना मूर खा खाके किसी तरह लडका बालोको पोस रहे हैं। सब लोग कमूनिस्तोका नाम लेते ही आसरा लगाये हैं, कि क्या जाने चीनकी तरह हमारा भी दिन लौटे। चीनको सुनते है कोरियामे भी लडना पडा।

भैया—आजकल दुनिया भरकी जोकोकी रच्छाका बीडा अमिरिकाने ले लिया है। अमिरिका समझता है, कि चीन और रूस जैसे दुनियाके सबसे बड़े दो देसोमे तो कमेरोका राज कायम हो गया, जोकोका राज उठ गया और यूरपके पूरपवाले चार-पांच देसोमे भी मरकम बाबाकी ही बात चलती है। वह समझता है, जो राज अब भी जोकोके हाथमे है, उनको मजबूत न करेंगे, तो हमारे इहांका जोक-राज्य भी एक दिन खतम हो जायगा। वह तो बहुत चाहता है, कि किसी तरहका झगडा पैदा करके दुनियामें इसी बखत तीसरा महाभारत छेड दिया जाय तो अच्छा।

सन्तोखी—बहुत जल्दीमे है, देर होने से डरता है।

भैया—हाँ, रमायनमे सुने हो न। रामकी सेनाका पराकरम देखके रावणका बेटा मेघनाथ डर गया। वह लडाईका मैदान छोडके गुफामे जाके मन्तर सिद्ध करने लगा। भभीखनने पता लगा लिया, औ रामजीसे कहा कि 'जो इस बखत बिघन नहीं किया गया औ मेघनाथने मन्तर सिद्ध कर लिया, तो फिर उसको जीता नही जा सकता।' परितोख तो ठीक नही है। रावन और उसका बेटा जोकोमे ही हो सकते है, मुदा इहां उस बातको छोड दो, अमिरिका जानता है कि पहले तो बीस करोड और हिन्दुस्तानसे सात गुना बडा रूस ही था, जिसके मारे दुनियाकी जोकोकी खैरियत नही थी, अब तो हिन्दुस्तानसे चौगुने औ साठ करोड़ आदमीवाला चीन भी उसी ओर है। चीनने जब एक सालके भीतर अपने यहांका अन्नका दुख हटा दिया, तो अमिरिका और कांपने लगा। वह जानता है, कि चीनमे जल्दी-जल्दी नये कारखाने खुल रहे हैं—सूती कारखाना, ऊनी कारखाना, चमडे का कारखाना, लोहे का कारखाना, कल-मसीन का कारखाना, रेल इंजन, मोटर बनानेका कारखाना, हजारो तरहके कार-

खाने बन रहे हैं। रूस औ दूसरे कमेरोंके देसके हजारों बड़े-बड़े इलिमदार चीनमे आके मदद कर रहे हैं। जो उसे दस ही बरस और काम करने को मिला, तो चीन भी रूस जितना ही मजबूत हो जायगा। फिर तेरह करोड आदमियोका अमिरिका अपनी जोकोंके लिए भाडेकी पलटन से कैसे चीन और रूसके सामने खडा हो सकेगा ?

सन्तोखी—चीन, रूस ही क्यों भैया पैंतीस करोडका हमारा हिन्दुस्तान भी अपने भाई चीनके साथ रहेगा। वह कभी अमिरिकाकी जोकोंके आगमे नही कूदेगा।

भैया—हमारे देसकी जोकें तो सन्तोखी भाई, अमिरिकाकी जोकोंकी आगमें देसको झोंकना चाहती हैं। जैसे भी हो वह देसकी भुखमरी दूर नहीं होने देंगी।

भैया—सो तो होगा ही, जो हम अभीसे सजग नही हुए। देसको अपने पैर पर खडा करनेके लिये चीनका दिखाया रास्ता भी हमें लेना होगा। अमिरिका चीनको बरबाद करना चाहता था, जब चाकैसेकसे काम नही चला, तो कोरियामे उसने झगडा उठा दिया और अपनी पलटन वहाँ उतार दी। कोरियाके तो गाँव-शहर सब पर अमिरिकाने उडनखटोलोने बमगोला गिरा-गिराके उसको तहस-नहस कर दिया। आधे कोरियामे जोकोंका राज था और आधे मे कमेरोंका। अमेरिकाने कमेरोंके भागको भी जोकोके राजमे मिलाके चाहा कि चीनके सिवाने पर पहुँच जाय, तब चीनके सपूत समरमे कूद पडे।

सन्तोखी—अभी भी अमेरिकाकी जोकोंका मन चीनसे भरा नही है।

सन्तोखी—वह तो चाहती थी कि हिन्दुस्तानको भी चीनसे भिडा दें। जानते ही न, महादेव बाबा कैलाशमे रहते हैं। कैलास मानसरोवर भोट (तिब्बत) देसमे है और भोट देस, डेढ हजार बरससे चीनके साथ रहा है, चीनके भीतर बसनेवाली पाँच जातियोमे भोटके लोग भी हैं। जब चाकैसेककी पलटन पीठ दिखाके मैदानसे भाग गई औ यहाँके कमेरोंकी सरकारने तिब्बतके राज चलाने वालोंसे कहा, कि तुम भी हमारे पाँच जात वाले परिवारमे आके मिल जावो, तो तिब्बतकी जिमिदारी-जागिरदार जोकोंने इसे पसन्द नही किया औ चारों ओर हाथ-पैर मारने लगीं। अंग्रेजो औ अमेरिकाके गोइदे तिब्बतमे पहुँचकर आगमे घी डालने लगे। मुदा अपने थोडे सिपाहियोंके बल पर वह चीनकी लाल सेनासे लड़ नहीं सकती थीं। अमेरिका औ अंग्रेजोंकी सरकारोंने हिन्दुस्तान को बहुत साम-दाम दिखाया। कहा—रुपया-पैसा औ गोला-बारूद अमेरिका देगा, हिन्दुस्तान अपनी पलटन दे दे, तो तिब्बतको कमूनिस्तोंके हाथमें जानेसे बचा लिया जाय। हिन्दुस्तानकी सरकार जानती थी, कि इस दलदलमे फँसनेका नतीजा बहुत बुरा होगा। हिमालयके पार उस देसमे अपने लाखों आदमियोंको लेजाके कटवाना बडा महँगा सौदा था। नफेकी कोई उमेद न थी, नही तो क्या जाने हिन्दुस्तानी जोंकोंने दबाव डालके वैसा करवाया होता।

सन्तोखी—तो अमेरिकाकी जोकोंका काम हमारी सरकारने नही किया।

भैया—इससे अमेरिकाकी जोकें नाराज हो गईं।

दुखराम—अपने देसको बचानेके लिये अपने पैरों पर खडा होना होगा जैसा चीनने किया। औ अब तो महादेव बाबाके घरमे कमेरोंका राज लाल पताका आ गया। कहो सन्तोखी भाई, महादेव बाबाने जब मरकस बाबाका रहना मान लिया तब तो अब किसीको नाकर-नूकर नही करना चाहिये।

सन्तोखी—दुक्खू भाई, हम तो पहले महादेव बाबा औ रामजीकी बहुत पूजा करते थे। मुदा जबसे भैयाकी बात सुनी और तुम बात मानने लगे, तबसे ऊ कुल सरधा भगती न जाने कहाँ बिलाय गयी। अब तो हमारे पडोस तक कमेरों का राज चला आया। भैया, बनारस से अब कितनी देरका रहता है?

भैया—बनारससे जो सोझे उत्तरकी ओर उडा जाय, तो घण्टा, डेढ़ घटामें उडनखटोला वहाँ पहुँच जाये। हमारा सिवाना औ चीनका सिवाना एक ही है, दोनोमे एक अँगुल का भी फरक नही है। भोट देस अब कमेरोका हो गया औ एक लाखसे बेसी भोटिया लोग हिन्दुस्तानके भीतर बसते हैं, जो बहुत गरीब हैं।

सन्तोखी—तब तो भैया, अपने भाइयोकी खुसहाली सुन-सुनके इनका मन भी ललचायेगा।

भैया—इसलिये हमारे राज चलानेवालोने वहाँ पुलिस-थाना बैठा दिया है, जिसमे उस पार की बीमारी इस पार न आने पावे। मुदा, जब तक अपने देसकी भुखमरी गरीबी बेरोजगारी नही हटती, तब तक कौन उसे रोक सकता है? चीन हमारा दो हजार बरसका पुराना भाई है। उसने रहता दिखा दिया, जितना जल्दी पुरानेका मोह छोड के हम उसी रहताको पकडे, उतना ही अच्छा।

## ९ सान्तीका रहता

बरखाका एक महीना बीत गया। एक दो बार मामूली छीटाके पानीका कहीं पता नही था। गाँवके किसान ब्याकुल थे। महँगीके दिनमे घरके भीतरका अनाज खेतमे डाल आये थे, अकुर जम आया था, मुदा पानी बिना जहाँ-तहाँ खती सूख रही थी। आज रात भर खूब बरखा हुई, सूखे-रूखे बिरछ हरे दिखाई पड रहे थे, भुलसे पौधोंमे भी जान आ गई थी।

बादल आज दिनमे भी चारो ओर घिरे थे। आज भैया, दुखराम औ सन्तोखी तीनो सयाने पेडके नीचे नहीं, दुखरामके ओसारेमे बैठे थे। बात चलानेके लिये सन्तोखी ने कहा—भैया अच्छी तरह कमाना धरतीसे। अन्न पैदा करना, कपास पैदा करना और जो कुछ कामकी चीज है, सबको बनाके तैयार करना, पेट भर अपने खाना, अपने बाल-बच्चोको खिलाना और गाँव-पुरके लोगोको भी भूखा न देखना, ऐसी जिन्दगी ही तो हम लोगोको चाहिये।

भैया—मुदा जब ले जोंकें हैं तब ले सान्तिसे दिन काटना नही हो सकता सन्तोखी भाई। दुनियाके किसान मजूर, कमेरे लोगोंको इसीमे आनन्द है, कि सातीसे कमाया-खाया, मुदा जोकें जो सान्तिसे रहने दें तब न।

दुखराम—हाँ भैया, जोकें खून चूसनेवाली हैं न? उनको सान्ति काहे पसन्द आयेगी? वे तो ढूँढ़-ढूँढ़के रार करना चाहती हैं। आजकल दुनिया साति के पाछे ही गोलमे बँट गई है।

आदमीको उन्होंने अछोप-अछूत बना दिया, जिसके छुनेमे भी पाप लगता है। सबसे निरघिन काम उनसे लिया जाता है। जो काम कोई नहीं करता सो काम मन मारके अछोप लोग करते हैं। बड़ी जात वालोंका पैखाना उठाते हैं। मरे डाँगरको उठाके न ले जायँ, तो बाबू लोगोंका गाँव सड़ने लगे। ई सब करने पर भी सबसे गरीबये ही लोग हैं। सौ मे पैंसठ-सत्तर आदमीके लिए पोथीमे लिखा है कि खाली बाभन-छत्री-लालाकी सेवा करना उनका धरम हैं।

दुखराम—हाँ भैया, हमरी अहिरकी जातिमें जब थोड़ेसे लोग पढ़ लिख गये तो इन्हें पहिले सनक सवार हुई, कि जो हम लोग भी जनेऊ पहिन लें तो बड़ी जात वालोंमे हो जायँगे। अहिर छोड़के उन्होंने दुसरा-दुसरा बढ़िया नाम भी रख लिया। मुदा, बाम्हनोंकी पोथीमे तो हमारे भाग का फैसला पहिलेई कर दिया गया है।

भैया—दुक्खू भाई, पाँकके धोने से पाँक नहीं छूटती। बाम्हनोंकी पोथीमें जितना चालाकी है, उतना किसी धरमकी पोथीमे नहीं है।

सन्तोखी—बाकी भैया हैं तो सभी फंदे वाली ही धरम पोथियाँ? ईसाई धरमकी पोथी हो चाहे मुसलमान धरमकी पोथी, किसी धरमकी पोथी हो, सबमें कमेरोंके, गलेमे फन्दा डालने का जतन किया गया है।

भैया—ठीक कह रहे हो, मुदा एक ही बोली बोलने वाले एक ही देसमे रहने वाले, एक ही रंग-रूपके लोगोंको हजार जातमे बाँटना औ उनमे भी ऊँच-नीच बनाके एक दूसरेके साथ झगड़ा लगाये रखना, ऐसी चालाकी कहीं नहीं पाओगे। जैसे जैसे बाम्हनोंकी पोथी तैयार हुई, इसी तरह आज भी जोंकोंके देशोंमे हर साल हजारों पोथियाँ छपती हैं। इनका काम खाली लोगोंकी आँखो मे धूल झोंकना है। मुदा जब बेटे-पोते मरने लगते हैं, लड़ाईमे फतिंगेकी तरह उन्हें झुलसा झुलसाके मारा जाता हैं और घर-घरमे रोना-काँदना मच जाता है, तब लोग सोचने लगते हैं। फिर कुछ बतलाने लगते हैं, कि लड़ाई रोपने वाली हमारे देसकी जोंकें है। तब उनको डर पैदा हो जाता है। सुना है न सन्तोखी भाई, पहले महाभारतमे जब रूसके लाखों जवान जोंकोंकी लगाई आगमे मर गये, तो वहाँके लोग उपाय ढूँढने लगे। फेर मरकस बाबाके बड़े चेला लेकिन महातिमाने मन्तर दे दिया—अपनी बन्दूकें घरके दुश्मनो थाने जोंकों की ओर फेर दो। कमेरोंके बेटोंके पास पैसा कहाँ? औ पैसाभी जमा करें तो कानून के खिलाफ, बन्दूक रक्खें? ई तो जोंकोंने लड़ाईकेलिए मुफतमे बन्दूके दे दी और उनको ठीकसे चलाना भी सिखा दिया। देसके लाखों जवानोंके मरनेसे सबका मन बिगड़ गया था। ऐसा मौका कहाँ मिलता, औ कमेरोंके लड़कोंने अपनी बन्दूकोंको सचमुच ही अपने देसकी जोंकोंकी ओर कर दिया। औ आजसे ६८ बरस पहिले दुनियाके छठे भागमे जोंकोंका टाट उलट गया, कमेरोंका राज खड़ा हो गया।

सन्तोखी—इसलिये भैया, अमिरिकाकी भी जोंकें डरती होंगी। सोचती होगी, जो अमिरिकाके घर-घरके लड़के मरवाये गये, तो इहाँ भी कहीं रूसवाली बात न हो जाय। इसलियें अमिरिकाकी जोंक चाहती हैं, कि रुपया और हथियार हमारा लगे औ मरनेवाले हों दूसरे।

दुखराम—तो कोरियामें काहे अपने आदमियोंको ले जाके मरवाया अमिरिकाने?

भैया—गलती कर बैठा, सोचता था, कि डालरसे खरीदे गुलाम देसोकी जोर्के सिपाही देंगी औ अमिरिकाका काम थोड़ेसे सिपाहियो औ बहुतसे रुपया-हतियारो से चल जायगा। मुदा अमिरिकाके गुलाम देस वैसे तो जीहजूरी और चापलूसीमें बहुत आगे बढ़े थे, मुदा गुसाई जी कह गये हैं—"सरबसि खाई भोगकरि नाना। समर भूमि भा दुरलभ प्राना।"

सन्तोखी—अगरेजोंने अमिरिकाकी बहुत मक्खन रोटी खाई, उन्होंने कितने जवान कोरियाकी आग में झोके ?

भैया—मक्खन रोटी खानेवालोंमे अगरेज ही नहीं थे, फ्रान्स, इटली और न जान और बहुत से कितने देसोने खूब परमुहे फलहार किया। मुदा, जब कोरियामें अपने देमके जवान भेजने की बात आई, तो किसीने पाँच सौ, किसीने हजार आदमी भेजके कुल भीर अमिरिकाके ऊपर डाल दी। बारा-तेरा महीनोकी लडाईमे अमिरिकाके अस्सी हजारसे बेसी जवान कट गये, चाहे अंग भंग होके बेकार हो गये। अमिरिकाने समझा था, कि हमारे अणुवा बमके धमकाने और उडनखटोलोंसे दस-बीस हजार बमगोला गिरा देनेसे कोरियावाले हतियार धर देंगे। मुदा 'इहाँ कुम्हड़ बतिया कोऊ नाही।' एक बेर तो कोरिया के जवानो ने ढकेलते-ढकेलते अमिरिकाको समुन्दरके तीर पहुँचा दिया था औ मालूम होता था कि अब इन जोकोको को कोरिया-बँधना बाँधके समुन्दर पार भागना पड़ेगा।

दुखरामः—तो कैसे भागना रुक गया भैया ?

भैया—अमिरिकाने पहिले अपने थोड़े ही आदमी भेजे और दूसरे गुलाम देसोके भी आमदनी बेसी आदमी नही गये थे। अमिरिका ने देखा कि जो अब हात सँकोचा तो सब रोब दाब मट्टी मे मिल जायगा। तब उसने यहाँके जवानोको आँख मूँदके झोकना शुरू किया। बेचारे आधे कोरियाके कमेरे कैसे सामना करते। लोगोने समझाया, कि पुराने सिवाने पर चलके लड़ाई बन्द कर दो, मुदा अमिरिकाने चाहा कि कोरियामें कमेरा राजका चीन्ह न रहने पावे। जब अमिरिकाकी पलटन आगे बढ़ते-बढ़ते चीनके सिवाने पर पहुँच गई, तो चीनके कमेरोको डर मालूम होने लगा। जानते हो न, अमिरिकाने कोरिया से जो कमेरो का राज खतम करना चाहा उसका एक भेद यह भी था, कि इस तरह चीनके कलेजके पास चलके बन्दूक तानेंगे। औ समूचे कोरियामे अपनी पलटनकी छावनी—अड्डा बनाके फिर चीन पर हल्ला बोल देंगे।

सन्तोखी—हाँ, दरवाजे पै सतरूको देखके गाफिल रहना अच्छा नही है भैया !

भैया—तो भी चीन सरकारने लड़ाईके लिये कदम नही बढ़ाया। हाँ अपने यहाँके कमेरोको छुट्टी दे दी, कि जो चाहे सो कोरियाके भाइयो को मददके लिये चला जाय ! फिर चीनके भी जवान कोरियाकी मदद करनेके लिये आए औ अमिरिकाकी पलटनको पहिलेके सिवानाके पार लँघा आये। अब अमिरिका और उसके पिछलगू देसोकी जोर्के समझने लगी कि लड़ाईका फैसला जल्दी नही होगा। अमिरिका हुकुम पर हुकुम लिखके भेजता मुदा उसके पिट्ठू देस खाली जबानी जमा खरच करके बहादुरी दिखाते। आदमी भेजनेकी बेरा अगरेज कहते हैं, कि हम मलाया सिंहापुरमें कमूनिस्तो से लड रहे हैं, बड़ी भीरमे। फ्रान्स कहता है कि हम हिन्दी चीन और कम्बोजमे कमुनिस्तोको रोके हुए हैं।

दुखराम—तो सब कोई न कोई बहाना ढूंढ़के कहती हैं, 'लडो भतीजो पाछ दो पुतो।'

सन्तोखी—इसलिए तो भैया, अमिरिकाको लडाईबन्दीकी बात माननी पडी।

भैया—दुनिया भरकी जोकें समझती हैं, कि इन दो-चार बरसोंमे जो कमेरो की सरकारोके साथ लडाई करके उनको नास नही कर पाये, तो फिर मौका नही मिलेगा। अमिरिका तो लडाई करानेके लिये पागल हो गया है। उसने अपनी जानमे लडाई छेड भी दी। कोरियामें सीधे अपनी पलटन पहुँचा दी। उसके जनरैल और गोला-बारूद तो सारी दुनियामे लडाई कराने का जतन कर रहे हैं। अमिरिका जानते हो न, दो समुन्दरोके पार चीन और रूस दोनोंसे बहुत दूर है। अगरेजोके टापूकी तरह बीचमे दस-बीस कोसकी खाडी नही, बडे-बडे समुन्दर रास्तेमे पडते हैं। 'लंका अस दीप समुन्दर अस खाडी' कहके रावन अपनेको अपरबल समझता था, मुदा हिन्दुस्तान औ लंकाके बीचकी खाडी हनुमान जीके लाँघनेके मान की थी। अटलांटिक औ पसिफिक जैसे महासमुन्दरको लाँघना किसी हनुमानके लिए आसान नही है। तो भी अमिरिका कहता है, कि हमारा सिवाना दोनो महासमुन्दर नही है।

सन्तोखी—तो भैया, अपना सिवाना कहाँ मानता है ?

भैया—चीन औ रूसके अपने सिवानेको सिवानेसे मिला मानता है।

सन्तोखी—ई तो बडी बेहयाई है भैया।

भैया—जोकें तो लाज-सरम धोके पी गई हैं। अमिरिकाने यही कहके कोरियामे अपनी पलटन रक्खी चीनमे चार्कसेकको मदद की। हिन्दी चीनमे चीनके सिवाने पर वह लडाईमे फ्रान्सीसियोको हर तरहकी मदद दे रहा है। अपने जहाज हवाई जहाज, गोला-बारूद, पैसा-कौडी, जनरल सब भेज रहा है। हिन्दुस्तानको भी चाहता है कि वह अमिरिकाका हुकुम मानके भोटदेस औ चीनकी नाकाबन्दी करे। पाकिस्तानको रूस औ चीनके सिवाने पर कस्मीरमे बैठाके अपना मतलब सिद्ध करना चाहता है।

सन्तोखी—भैया सुनते हैं कि पाकिस्तान अमिरिकाके बल पर कूद रहा है ?

भैया—अँगरेज तो सिखंडी है, सबै नचावें राम गुसाई, असली नचाने वाला और खरच-बरच देने वाला अमिरिका।

दुखराम—तब भैया जवाहरलाल काहे अमिरिकाकी बात मे पडते हैं ?

भैया—जवाहरलाल हो चाहे कोई हो, जब तक ऊ जोकोके फंदेसे बाहर नही निकलते, तब तक चाहे जितना गाल बजा लें, मुदा 'करिहैं सोइ जो राम रचि राखा' राम जानें जोकोके हाथमे देसकी गरदन है। ओ कर क्या सकते हैं। जिमिदारो, तालुकदारोको खतम करो, सभी बडी-बडी जोकोको लाल भवानीके सामने बलि चढावो देसके सभी कमेरो और उनके साथी समाजियोको काम पर लगा दो, तब हमारे देसमे रोटी, कपडेका दुख दूर होगा, तब लोग अपना बल-बौसाय दिखायेंगे, सभी अमिरिकाका मुँह नही देखना पडेगा।

सन्तोखी—मुदा हमने तो अपने सेठके लडकेको कहते सुना, कि पाकिस्तान और हिन्दुस्तान की लडाई होने वाली है।

भैया—सेठ क्यों नहीं कहेंगे। झूठ कहनेमें क्या लगता है ? जो झूठ बोलनेमें नफा हो, तो कौन सेठ साँचकी कंठी तोड़नेके लिये तैयार नहीं है। जानते हो न कि कि कोरियाकी लड़ाई होतेही सेठोंने चीजोंका दाम बढ़ा दिया।

सन्तोखी—हाँ भैया, हमीं सवाया दाम देके सौदा ले आये। औ, अब सेठने लड़केने रुपया पीछे दो आना बढ़ा दिया।

भैया—पाकिस्तान औ हिन्दुस्तानकी लड़ाईके नाम पर ना ?

दुखराम—सो भैया, लड़ाई सेठोंके लिये कलपब्रिरिच्छ है।

भैया—लड़ाई होतेही सेठोंकी पाँचो अँगुली घीमें हो जाती हैं। सौदा चाहे बरस भर पहिलेका खरीदा या तैयार किया हुआ हो, मुदा वह झट से दाम सवाया-डेवढ़ा कर देते है। हमारे यहाँके सेठोंको जो मुनाफा हुआ, वह अमिरिकाकी जोंकोंके मुनाफाके सामने कुछ नहीं है। जो कोरियाकी लड़ाई छिरी होती, तो अमिरिकाके लोहा इसपात, गोला-बारूदके कितनेही कारखाने दिवालिये हो जाते, लड़ाईके बाद जितने लड़ाईका सामान वहाँ बना था, वह माल गोदाममें इतना भर गया था, कि आगे जगह नहीं थी। मालगोदामका गोला-बारूद जब मार-काटके लिये जाय, तब दूसरे मालके रखने को जगा हो ?

दुखराम—इसीलिए भैया जोंकें सांतिसे डरती हैं औ रात-दिन लड़ाईका जाप करती हैं।

भैया—ठीक उलनकी बात है दुक्खू भाई। औ लड़ाई हो जाने पर करोड़ो का मुनाफा घरमें आता है। मुदा पाकिस्तान और हिन्दुस्तान दोनों तो आजकल अमिरिका के दहिने-बाएँ हातमें हैं। निस्तर तब लड़ेंगे जब मालिक उनको लड़ने के लिए छोड़ेंगे।

सन्तोखी—तो काहे पाकिस्तान औ हिन्दुस्तानके बड़े-बड़े लोग लड़ाईकी बात कहते हैं ?

भैया—पाकिस्तानका एक टुकड़ा पच्छिममें है और एक टुकड़ा पूरबमें बंगाल है। पाकिस्तानमें सबसे बेसी रहने वाला इलाका पूरब वाला है। मुदा पी, मलीदा खाने वालोंमें गरीब बंगालियोंको कोई पूछता नहीं। बड़ी-बड़ी गद्दी बाहरसे भाग कर आये लोगों के हातमें हैं। पंजाबी मुसलमान इसे देखके जलते हैं।

सन्तोखी—इसीलिये तो पंजाबी पाकिस्तानी जनरैलों और बड़े-बड़े आदमियों को पकड़के जेहल में डाला गया ?

भैया—लेकिन, चांडाल चौकड़ी पाकिस्तानियोंकी छाती पर कोदो कब तक दलेगी। पाकिस्तानी बंगालमें जाके देखो, बड़ी-बड़ी तलबा पानेवाले हाकिम सब पंजाबी मिलेंगे। पलटन देखो तो सब पंजाबियोंकी हैं। पंजाबी कहीं ऐस-जैसमें विघन ना डालें, इसलिए पाकिस्तानी बंगालकी जागिरदारी दे दी गई। बंगाली अलग जल रहे हैं। पठानोंको जिस तरह पीसा जा रहा है, उससे पठान नराज हैं, उनकी नराजी दूर करनेकेलिये कास्मीर पर लूट-मार करनेके लिये पठानोंको भेज दिया। बस धोखा-धड़ीसे काम निकालते, मालिक चाहते है, कि पाकिस्तानी जनताकी आँख खुलने न पाये। उनके मनमें है, कि जो कहीं जनता के हाथमें फैसला करने को दे दिया गया, तो हमारे जैसोंका कहीं ठौर-ठिकाना नहीं लगेगा।

=

सन्तोखी—हाँ भैया !

भैया—अपने पैरमे कौन अपनेही कुलाडी मारता है। बगालकी जनताने इन मालिकोको खूब दिखा दिया, जब साढे तीन सौमे दस भी उनके आदमी नही चुने गये।

दुखराम—हाँ भैया !

भैया—पाकिस्तानके बाद फिर पच्छिम चलो, तो रूसके सिवाने पर ईरान और तुर्कीके मुलुक हैं। दोनो मे अमिरिका पहुँचा हुआ है। अपने सिवानेकी रच्छा करनेके बहाने दोनोको करोडो रुपयाका हतियार दे रहा है। अपने जनरल भेजके वहाँ की पलटनको अपनी मुट्ठीमे कर रक्खा है औ जोकोको कमेरोके खूनकी होली खेलने की छूट दे रखी है। तुर्कीसे पच्छिम ग्रीस देस है। जर्मन फसिहोको लडके निकालनेमे वहाँके कमेरोंने अपने हजारो बेटोकी बलि चढाया। फसिहोके राजके खतम होने पर कमेरोंने अपना राज बनाना चाहा, तो जोकोकी मददके लिये अँगरेज और अमिरिकाने पलटन भेज दी। हमारे दो जिलेके बराबर का ग्रीस देस चार-पाँच बरस तक जान हथेली पर रखके अपने देस और परदेसकी जोको की भाडेकी पलटनसे लडता रहा। उसके पच्छिम जुगोसलाबियामे मरकस बाबाके चेलोने बडी बहादुरी दिखलाई और वहाँ कमेरोका राज भी कायम कर लिया। मुदा जोकोंने वहाँ भी अपना जाल फैलाया और पच्छिममे इटली, फ्रान्स, पच्छिमी जर्मनी, नार्वे, स्वीडन, जितने देश कमेरोंके राज के सिवाने पर है, सब जगा अमिरिका लडाईकी तैयारी कर रहा है। लडाईका फल इन देसोके लोगोने खूब भोगा है। वहाँके कमेरे नही चाहते, कि फिर तीसरा महा-भारत हो, मुदा अमिरिकाकी जोकें वहाँकी जोकोकी पीठ ठोक रही हैं।

सन्तोखी—जर्मनीकी जोकोंके गुन्डे सरदार हिटलरकी पीठ भी अँगरेज औ फ्रांसीसी जोकोंने ठोकी थी, मुदा पीछे उनको पछताना पडा, जब बरदान पाके भस्मासुरने भूतनाथकी ओर ही हाथ बढाया।

भैया—गरजमे आदमी बावूला हो जाता है। जोकें देखती हैं, कि हर जगह कमेरे अब उनको रखना नही चाहते। जो लडाई होगी तो सबसे बेसी मरेंगे कमेरोंके, सबसे बढकर दुर्गति होगी कमेरोकी। इसीलिये कमेरे सांती चाहते हैं। जोकोंके राजमे लडाईकी तैयारी अधाधुन्धकी जा रही है औ कमेरेके राजमे सान्ती की परितिग्या कराई जा रही है। करोडो आदमी सान्तीके परितिग्या पत्र पर दसखत कर रहे हैं।

दुखराम—कही इस सान्तीसे फायदा तो नही उठायेंगी ?

भैया—सो, उससे गाफिल कमेरे नही हो सकते। मुदा वो जहाँ तक हो सके, सान्ती रखनेका जतन कर रहे हैं।

सन्तोखी—सात समुन्दर पारसे आके दरवाजे पर अमिरिकाकी जोकें ताल ठोक रही हैं, इस पर भी कमेरोकी सरकारें धीरजसे काम ले रही हैं। जो इन्होंने सबुर न किया होता तो अब तक तिसरा महाभारत छिड गया होता ?

भैया—मुदा सान्तीका हतियार लडाईके हतियारसे भी बढके है।

सन्तोखी—भैया ई तो गाधी बाबा वाली बात कर रहे हो।

भैया—गाधी बाबाने सब जगह गलती नही की है, सन्तोखी भाई। औ जहाँ गलती भी की, वह न समझनेके कारन। मरकस बाबाके पास न आ वो दूसरोका

गुरुमन्तर ले लिये थे, उसीके मोह मायामे पडके रोगीको असली दवाका पहिचान नही कर पाये। जो दुनियाके सौमे नब्बे आदमियोको दुखी नही देखना चाहता है उनको सुखी रखना चाहता है वह कभी सान्तीका रसता छोडके लडाईका रसता नही लेगा। जोकोके देसकी भी जनता लडाई नही सान्ती चाहती है। वहाँ भी लाखो करोडो आदमी सान्तीकी परतिग्गा कर रहे हैं। इसको देखके जोकोका कलेजा काँपन लगा है। जो कमेरे सान्तीकी परतिग्गा कर लिये, तो तोपोमे झोकनेके लिये उनके लडके कैसे मिलेंगे ?

दुखराम—कमेरोकी आँख तो खुलनी चाहिये।

भैया—कमेरोने लडाईमे सवा करोडसे वेसी आदमियोका निरघिन मौत मरते देखा। गाँव-गाँव और सहरके सहर उजडते देखा। बेवा अनाथोको मारे मारे फिरते देखा। सारे देसको भूखके मारे हाय हाय करते देखा। जाकोके देसके कमेरे, वहाँकी सौमे नब्बे जनता, फिर लडाई चाहेगी ? दो महाभारतोको देखके उनका मन भर गया।

दुखराम—और कमेरे जहाँ राज कर रहे हैं वहाँ तो कोई काहे लडाई चाहेगा।

भैया—हाँ दुक्खू भाई रूसके कमेरे दस साल लगके अपने देसको फिरसे बसा सके हैं। लडाईके पहिले जितना धन पैदा करते थे उससे अब वह दूना पैदा कर रहे हैं, मुदा उनका अभी बडा-बडा मसूबा है। आमू दरियाकी दुनियामे सबसे बडी नहरें बना रहे हैं पनबिजली तैयार करनेके कारखाने खडे कर रहे हैं। रेगिस्तानके पेटमेसे करोडो एकड खेत निकालने के लिए रात दिन एक करके काम कर रहे हैं। वह अगले दस सालमे लोहा, कोयला बिजली तेल सब चीजें आदमी पीछे अमिरिकासे भी वेसी पैदा करना चाहते हैं। गरीब और बेरोजगारीको उन्होंने अपने देससे खतम कर दिया है, मुदा वो चाहते हैं कि सभी नर-नारी अन्न धनसे भरपूर हों, सब आरामसे रहें औ पोथीवाले सरगका सुख जिसको कहते रहे, वह इसी धरती पर भोगनेको मिले।

दुखराम—तब भैया ऊ काहे लडाई चाहेंगे ? इसीलिए तो उसकाने पर भी वह लडाई करने के लिए तैयार नही होते।

भैया—वो जानते है कि लडाईसे फायदा खाली जोकाको है। दुनियाकी जोकोके दिन अब इने गिने रह गये हैं। लडाई छेडके वो अपनी जिन्दगी बढाना चाहती हैं। चीन भी अपने यहाँ जोकोंके राजको उठाके देसको अन्न धनसे भरपूर करना चाहता है। वहाँके सब मरद मेहरी—पलटनिया जवान तक अपने घरको बनानेमे लगे हुए हैं। डेढही सालमे उन्होने अपने यहाँ से अन्नका अकाल हटा दिया। और तीन करोड मनके करीब अनाज हमारे देसको भी उस साल दिया। अभी उनको अपने देसम सब जगह रेलकी सडकाका जाल बिछाना है सिंचाईके लिए नहरें खोदनी हैं हर जगह कल-कल-कारखाने खडे करने है। एक-एक बेफत—परानीका पटुआ बनाना है। वह काह लडाई चाहगे ?

सन्तोखी—तो जोक जानती हैं, कि कमेरोकी सरकारें लडाईसे भागना चाहती हैं तो खदेडके क्यो नही उनको लडने लिए तैयार करती ?

भैया—जोकें यह भी जानती हैं, कि खदेड़ने पर जो कमेरे खड़े हो गये, तो लेनेके देने पड़ेंगे। कमेरोकी सरकारें अतिको बरदास्त नही कर सकती। और कमेरों जैसे वीर-बके दुनियामे और कही नही हैं।

सन्तोखी—तो जोकोंने लिए अब दोही रास्ता रह गया है कमेरोंको फुसला के उनके लडकोको तोपोका चारा बनाना औ रुपया दिखाके लोगोको खरीदना ?

भैया—हाँ, इसमे क्या संदेह है। हमारे देसमे आजकल अमरिकाकी जोकोंने हजारो पढ़ुवा लोगोको खरीद लिया है। हिन्दीमे औ दूसरी देसी भाषाओंमे सैकडो पोथियाँ औ अखबार लिख-लिखके मुफुत बँटवा रही हैं, जिनको बहुतसे लोग पढते भी हैं।

सन्तोखी—झूठके पोथोको कौन पढेगा भैया ?

भैया—झूठका पोथा तैयार करनेके लिए उसने कई हजार हिन्दुस्तानियोको खरीद लिया है। और भेदिया तो उसके सारे देसमे फैले हुए हैं। मंतिरी लोगो की सभाओमे जो सलाह-मसविरा होता है, उसकी बात अमिरिकाके गोइंदोके पास पहुँचते देर नही होती।

सन्तोखी—तबतो भैया मतियोमे भी कुछ अमिरिकाके हाथमे बिके होंगे।

भैया—पानीकी तरह रुपया बहा रहा है, कितने लोगोंको किराया औ खरचा देके अमिरिकाकी सैर करनेके लिए भेज रहा है जिनमे कुछ हमारे मंतिरी भी है।

दुखराम—तो घूस-रिसवत, भेट-नजराना चारो, ओर जाल फैला हुआ है अमिरिकाकी ओरसे। एक भभीखनने लंका ढा दिया था, हमारे देसमे तो अमिरिकाने न जाने कितने भभीखन तैयार किये हैं ?

भैया—चीनमे भी अमिरिकाने बहुत भभीखन तैयार किये थे और सोलह अरब रुपया भी पानीकी तरह बहाया। मुदा जानते हो न, चीन के भभीखनोंकी क्या दसा हुई। जब जोकोंके राजमे पिसते-पिसते नाकमे दम आ गया और उन्होंने सब कुछ अपनी आँखो के सामने देखा, तो जनताकी नजर अमिरिकाके हाथमे बिके मतरियो, मुखियो और लिखाडो की ओरसे फिर गई।

सन्तोखी—तब उन्हे मरकस बाबाके चेलो की बात सच्ची मालूम होने लगी। तब उन्होंने समझा कि मरकस बाबाका रहता छोड सुख और सातिका दूसरा कोई रहता नही है।

## १०. हिन्दुस्तान की आजादी

सन्तोखी—सोहनलाल ! तुम्हारे आनेसे हम लोगोका कुछ नुक्सान भी हुआ कुछ फायदा भी। नुक्सान तो यह हुआ कि भैया जो कुछ कहते हैं, वह पहिलेकी नरह

सोलहो आना मेरी समझमे नही आता। कौन-कौनसे नाम, जिनके कहनेमे जीभ लुटपुटाती है। लेकिन कई बातें तुमने ऐसी खोदके कहवाई, जिन्हें हम सुन न पाते।

दुखराम—हाँ, सन्तोखी भाई! थोडा-सा नुकसान तो जरूर होता है।

भैया—देसोका नाम तो नकसा देखनेसे ही साफ-साफ समझमे आता है। हमारे लिए बनारस-परयाग बिल्कुल परकट है लेकिन फ्रास-अमिरिकावालोके लिए वह उसी तरहके बेकार नाम है, जैसे हमारे लिए उनके शहरो के नाम। अच्छा अब चलो हिन्दुस्तानकी आजादी के बारेमे कुछ बात करे। रूस, जीन, जैसे लाल झण्डेवाले दोनो को छोडकर सारी दुनिया नरकमें है। हिन्दुस्तान तो सबसे बडे नरकमे है, क्योकि इसके ऊपर बिलायती जोको की भी गुलामी है और अपनी भी। लेकिन दुक्खू भैया प्याजका पहले ऊपरका छिलका निकाला जाता है या भीतरका?

दुखराम—पहिले भैया ऊपरका छिलका छुडाया जाता है, तब नीचे न छुडाया जायगा?

भैया—लेकिन चाकू चलानेमे कुछ नीचेका भी छिलका कट जाता है, तो भी हमे पहिले ऊपरके छिलकेके हटानेमे सबसे ज्यादा जोर लगाना पडेगा। भीतरके छिलकोपर भी चोट इसलिए लगानी पडती है, कि बिना जमीदारो और पूँजी पतियोसे टक्कर लिये किसान-मजूर मजबूत भी नही होगे, और न यही समझ पायेंगे कि हम नरकमें इन्हो जोकोके कारन पडे हैं। हिन्दुस्तानवालोने आजसे ९८ बरस पहिले अपने देसको आजाद करने की कोसिस की।

सन्तोखी—१८५७ के गदरके बखतमे न भैया?

भैया—और उसीके चार बरस पहिले मरक्स बाबाने लिखा था कि अगरेज सार्जन, जिन हिन्दुस्तानी सिपाहियोको अपने कामके लिए कबायद-परेड सिखा रहे हैं, वही सिपाही अपनी आजादीके भी सिपाही तो बन सकते है।

दुखराम—तो बाबाके कहनेके ४ ही साल बाद तो उन्होंने कोसिस की। लेकिन आजादी क्यो नही मिली भैया?

भैया—सिपाहियोको यह पूरी तौरसे ख्यान न था, कि वह क्या चाहते है।

सोहनलाल—पता क्यो नही था, वह जानते थे कि हिन्दुस्तानसे अंगरजी राजको खतम करना है।

भैया—तुम्हारे पास एक पुराना घडा है, तुम उसको फोड रहे हो तो क्या तुम्हारा यह जानना काफी है, कि "मै घडेको फोड रहा हूँ" या यह भी जानना चाहिए कि इसे फोडकर मैं किससे पानी पियूँगा।

दुखराम—हाँ भैया, सिर्फ घडा फोडनेसे काम नही चलेगा, पानी पीनेका भी इन्तजाम होना चाहिए।

भैया—सिपाही घडा फोडना चाहते थे, नये घडे का उन्हें ख्यान भी नही था। उनके नेता थे बडे-बडे जमीदार, राजा और नवाब, जिनको लडाई की बिद्या, उस समयके हथियारोंका ख्यान नही था। कम्पनीने किसीकी ... कर ली थी, किसीका राज छीन लिया था, कोई समझता था कि हम

राजा-नवाब हो जायेंगे । बस इकट्ठा हो गये थे । सिपाहियोंने बहादुरी की, हिन्दू-मुसलमान दोनों जी-जानसे लड़े, लेकिन उनके पास आँखें नहीं थीं ?

दुखराम—आँख नहीं थी ? क्या वह सब अंधे थे ?

भैया—पलटन की आँखें अफसर होते हैं दुक्खू भाई ! सौ-सौ, पचास-पचास सिपाही अपने मनसे जिधर चाहें, लड़ने लगें, तो दुस्मन उन्हें जल्दी तबाह कर देगा। पाँचों उँगलियाँ बाहरकी ओर खुली हैं, लेकिन हथेलीसे जुड़ी हैं। इसी तरह अलग बिखर हुए सिपाही सभी मजबून होते हैं जब हजारों-लाखोंको एकस एक नत्थी कर दिया जाय। अफसर यह काम करते हैं। दूसरा दोस यह था, कि जो राजा नवाब उनके अगुआ बने थे वह लड़ाईके अगुआ होने लायक नहीं थे। सब अपना-अपना स्वारथ देखते थे। तीसरा दोस था कि जनता इन विदेसियोंसे लड़ने वाले अपने सिपाहियोंको अपना नहीं समझती थी।

दुखराम—क्यों भैया, वह हमारे भाई-बन्द तो थे ही ?

भैया—भाई-बन्द कह देनेसे नहीं काम चलेगा दुक्खू भाई, जब वह गाँवों और सहरोंको लूटते थे, लोग उनके आनेकी खबर सुनते ही घर-दुआर की सुध छोड़ भाग निकलते थे, तो कैसे कह सकते हो कि वह भाई-बन्द थे ?

सोहनलाल—लेकिन लोगोंसे पैसा न लें तो उनका खर्च कैसे चले।

भैया—लेकिन वह डकैत तो नहीं थे। वह अंग्रेजोंको इसलिए निकालना चाहते थे कि लोग ज्यादा सुखी रहें। लोगोंको यह बात अच्छी तरहसे मालूम होती, तो लोग तन-मन धनसे उनकी मदद करते। इन सबसे यही मालूम होता है कि जो लड़के जान देने वाले थे, उनको मालूम नहीं था कि वे अँगरेजोंको निकालकर क्या करेंगे, इसलिए वह जनताको भी नहीं समझा सकते थे—क्यों तुम्हें हमारी मदद करनी चाहिए। हो सकता है जो और कुछ दिन लड़नेका मौका मिला होता तो खुद गलती करके सीखते। लेकिन कुछ बागी राजाओं नवाबोंको छोड़कर बाकी सारी जोंकें, राजा महाराज-नवाब अपने भाइयोंके खिलाफ अँगरेजोंकी मदद कर रही है। बेचारों को सीखनेका मौका नहीं मिला। कैसे खूनकी नदी बहाकर जुलम करके उस लड़ाईको दबा दिया गया, यह कहनेकी जरूरत नहीं। और दबाया भी बीस सालके लिए।

सन्तोखी—बीस सालके बाद फिर सुतन्तर होनेका ख्याल क्यों आने लगा ?

भैया—हिन्दू समझते थे कि समुन्दर पार जानेपर धरम चला जाता है और दूसर के हाथका खाना खा लेनेसे आदमी किरिस्तान हो जाता है इसीलिए वह कुएँके मेढक रहे। अब एक-एक करके कुछ लोग बिलायत जाने लगे, कितने ही लोग हिन्दुस्तान हीमें अँगरेजी पढ़कर किताबोंसे दुनियाके बारेमें जानने लगे। उन्होंने देखा कि आदमी भेड़ नहीं है, राजा भगवानकी ओरसे भेजा नहीं जाता। बिलायतमें राजा हैं, लेकिन राजाका काम देखती है पंचायत—पार्लामेंट। अमेरिकामें तो राजा भी नहीं है वह पंचायती राज है। अँगरेजोंको अपना राज चलानेके लिए सस्ते क्लर्कों और नौकरोंकी जरूरत है, इसलिए अँग्रेजी पढ़ाना जरूरी था, अँगरेजीकी किताबोंके पढ़ने पर साहब बहादुर नंगा दिखाई देने लगे और दुनियाके और देसोंकी बातें पढ़कर उनके दिलमें भी आजादीका ख्याल आने लगा। कुछ होसियार अँगरेजोंने सोचा कि

कही यह हिन्दुस्तानी हाथसे बाहर न हो जायँ। उनकी मददसे कांगरेसकी अस्थापना की

दुखराम—क्या भैया! बिलायती जोंकोने कांगरेसको अस्थापित किया?

भैया—हाँ, गोरे साहबोंने काले साहबोको बढ़ावा दिया। पचीस साल तक तो कागरेसमे इन्ही काले साहबोका जोर रहा। इनका काम था, सालमे एक बार किसी बडे सहरमे इकठा होना और हाथ जोडकर अँगरेजी सरकारसे परार्थना करना "भगवान हमे यह नौकरी दो, हमे वह नौकरी दो।" सिच्छा और बढने लगी। नौकरियाँ कम पडने लगी। लोगोकी तकलीफ बढ गई, धीरे-धीरे गोरे भगवान से परार्थना करना बहुत-से लोग बेकार समझने लगे। उनमेसे कुछ लोगो ने बम-पिस्तौलसे एकाध अँग्रेजों या काले अफसरोको मारा। कुछको फाँसी हुई, लोगोने सहीद कहके उनका सम्मान किया।

दुखराम—उससे कुछ फायदा हुआ कि नही भैया?

भैया—सबसे बडा फायदा यह हुआ कि हिन्दुस्तानके नौजवान निरभय होने लगे। मौत उनके लिए डर नही परेमकी चीज बन गई। बाकी तो मैं कही चुका हूँ कि एक्के-दुक्के अफसरोके मारनेसे जगह खाली नही होती। फिर पिछला (१९१४-१८) महाभारत आया। लडाईने सारी दुनियामे उथल-पुथल मचा दी। रूसमे कमेरोका राज कायम हो गया, इसका भी असर पडा। दच्छिनी अफ्रीकामे गाँधीजी गोरी सरकारसे लड़ चुके थे। लड़ाईके बीचमे वह हिन्दुस्तान आ गये।

सोहनलाल—गाँधीजी जब हिन्दुस्तान आये तो देसकी सुततरताईके लिए यहाँ कौन-कौन काम कर रहे थे?

भैया—तीन तरहके लोग थे. एक तो सपरू जैसे पुराने ढर्रेके कागरेसी नेता जिनका काम था सरकारसे परार्थना करना, भिच्छा माँगना। वह किसी तरहका जोखिम उठानेको तैयार नही थे। यह खूब अँगरेजी पढे-लिखे होते थे। चमड़े के रगसे मजबूर थे, नही तो जहाँ तक बन पड़ता था वह साहब बहादुरका ठाट-बाट रखते थे। इनमे से चलते पुरजेके लोगोको अँग्रेज कोई नौकरी या पदवी देखकर अपनी ओर खींच लेते थे। इनका बिसवास था, कि अँगरेजोको न्यायसे बड़ा परेम है। उन्हें जोंकोके स्वभावका पता नही था, इसलिए समझते थे, कि बिलायती जोंकें किसी दिन अवढर-दानी संकरकी तरह हिन्दुस्तानको निहाल कर देंगे। दूसरी ओर कुछ नौजवान थे; जो समझते थे कि बम-पिस्तौलसे दो चार सरकारी नौकरोको मार देनेसे बिलायती जोंकें हिन्दुस्तान छोडकर चली जायेंगी। तीसरी तरहके लोग थे, जो कभी-कभी गरम-गरम लेक्चर दे देते थे और अँगरेजीको बुरा-भला कहकर कभी-कभी जेल चले जाया करते थे। इन तीनो तरहके लोगो में से किसीको आम जनतासे कोई वास्ता नही था। वह समझते थे, कि जनता न किसी राजनीतिको समझ सकती है, न निरभय होकर बलिदान कर सकती है, हम नेता ही हिन्दुस्तानका बेड़ा पार कर सकते हैं। गाँधीजी जनताकी ताकतको दक्खिनी अफरीकासे कुछ-कुछ समझने लगे थे। उन्होंने हिन्दुस्तानी कुलियोको वहाँ देखा था, कि वह कैसे लड़ाके हैं। पहिली लेड़ाई खतम हो रही थी। युद्धके लिए अँग्रेजोने भारत रच्छा कानून बना लिया था, लेकिन युद्धके बाद वह कानून चल नही सकता था। वह जानते थे कि लड़ाईके बाद दुनिया भरमें जबरजस्त

उथल-पुथल होगी। रूसमें उन्होंने देख ही लिया था, कि कैसे कमेरोंने जोंकोंको मसल डाला। इसलिए अँग्रेजोंने हिन्दुस्तान में एक ऐसा कानून बनाया, जिससे उथल-पुथल मचाने वालेको मनमानी सजा दी जाये। बोलक्कड लोगोंने इस कानून का बहुत विरोध किया, लेकिन सरकार क्यों सुने? गाँधीजीने इस बखत आगे कदम बढ़ाया और जनताकी तागतको इस काममें लगाया।

सोहनलाल—गाँधीजीका यह बडा काम है न भैया?

भैया—बहुत बडा काम है। इतना बडा काम है, जिसके लिए हिन्दुस्तान उन्हें कभी नहीं भूलेगा। जनता की तागतके सामने अँगरेजी सरकार घबराई। हजारों आदमियोंको जेलमें डाला। लोगोंके दिलसे जेलका डर बिल्कुल जाता रहा। अँगरेजोंने जो कानून बनाया था, वह रद्दीकी टोकरीमें डाल दिया गया। अब चिन्ता जेल जानेवालोंको नहीं, बल्कि चिन्ता थी अंगेजोंकी इतने लोगोंके रखनेके लिए जेल कहाँसे आयेंगे। गाँधीजीने साल भरमें सुराज पानेकी बात कही, जोंकोंके दिलको बदल देनेकी बात कही। लेकिन कोई जादू-मन्तर थोडे ही है कि सालमें सुराज चला आवे।

दुखराम—और जोंकोंका दिल तब न बदले जबकि उनके पास दिल हो।

भैया—गाँधीजीकी लडाई बन्द हो गई, लेकिन पहिले ही से कितने ही नौजवानोंने रूसके कमेरोंकी बात सुनी। मरकस बाबाकी सिच्छाको भी वह पढने लगे। हिन्दुस्तान में भी उस सिच्छाका बीज पडा। अँगरेजी सरकार घबराने लगी, यह बोलसेविक हिन्दुस्तानमें कैसे पहुँच गए? उन्होंने डाँगे और दूसरे कमूनिस्तोंपर १९२४ में कानपुरमें मुकदमा चलाया और उन्हें कडी सजा दी। कमूनिस्त मजूरोंमें काम कर रहे थे। अपने हकके लिए मजूर लडने लगे और मजूरी बढाने या किसी मजूरके निकालने पर बडी-बडी हडतालें होने लगी। १९२९ में ४ लाख मजूरोंने कलकत्ताकी गलियों में घूमते हुए बिलायतसे भेजे साइमन कमीसनका विरोध किया।

दुखराम—साइमन कमीसन क्या था भैया?

भैया—बिलायती जोंकें बहुत चालाक थी भाई! जब लोगोंमें ज्यादा असंतोस देखती हैं, तो पाँच-सात आदमियोंकी गुट्टको यह कहकर भेज देती हैं, कि यह लोग जाकर जाँच पडताल करेंगे, फिर हम तुम्हारे लिए जरूर कुछ करेंगे। इसी को कमीसन कहते हैं। उस दफन जो कमीसन आया था, उसका मुखिया था साइमन—जोंकोंका एक छँटा सरदार। इसीलिए उस कमीसनको साइमन कमीसन कहा जाता था। कमूनिस्तोंकी इस तागतको देखकर सरकार और घबराई और देस भरके कोने-कोनेसे गिरफ्तार करके, जोसी, अधिकारी, डाँगे, आदि उनतिस कमूनिस्तोंपर मेरठमें मुकदमा चलाया।

दुखराम—तो भैया, मरकस बाबाकी सिच्छा फैलानेसे बिलायती जोंकें बहुत घबराईं?

भैया—उतनेसे भी सन्तोष नहीं हुआ दुक्खू भाई! १९३४ में तो सरकारने कानून निकाल दिया कि कमूनिस्त पार्टीमें जो भी जायेगा, उसे जेलमें भेज दिया जायगा। लेकिन मरकस बाबाकी सिच्छा न फूस-सज्जापर सोनेवालोंके लिए और न गोबर गनेसोंके लिए ही है। वह हवामें सिच्छा नहीं देती, नरक-सरगका लोभ भी

यहाँ नहीं। जो गरीब हैं, मजूर हैं, रोज तकलीफोंको भुगत रहे हैं, उनको यह सिच्छा बहुत जल्दी समझमें आने लगती है। जनताको इस तरह मैदानमें आते देखकर विलायती जोंकोंके पेटमें पानी कैसे पचता ? जोंकें घबराती थीं, विलायती ही नहीं हिन्दुस्तानी भी। इसलिए नहीं कि गाँधीजी बोलसेविक थे और धनिकोंका धन छीन-कर पञ्चायती बना देते। गाँधीजीका साथ करनेका मतलब जेहलखाना-जुरमाना था, इसलिए वह घबराती थीं। लेकिन गाँधीजीके "विलायती माल न छुओ" कहनेसे हिन्दुस्तानी मिलोंका माल खूब बिकने लगा। खूब नफा होने लगी, तो सेठ लोग भी गाँधीजीकी आरती उतारने लगे, जमींदार भी दण्डवत् करने लगे, और अब गाँधीजीने भी बार-बार कहना सुरू किया, मैं सेठों-जमींदारोंका धन छीनना नहीं चाहता, मैं तो इतना ही चाहता हूँ कि सेठ-जमींदार किसान-मजदूरोंके माँ-बाप बन जायँ।

दुखराम—इसीको कहते हैं भैया, "नदिया (दूध के बरतन) की साखी बिलाई।"

भैया—यह सब बात पुरानी हो गई दुक्खू भाई! विलायती जोंकोंने देखा कि कमेरोंका राज रूसमें कमजोर होनेकी जगह और बढ़ता ही जा रहा है, मरकस बाबाकी सिच्छा भी दुनियामें फैलती आ रही है, हिन्दुस्तानमें भी उसे दबाया नहीं जा सकता। उधर हिन्दुस्तानी भी सुराज-सुराज कह रहे हैं, अगर कुछ नहीं करेंगे तो, सब हमारे खिलाफ हो जायँगे।

सन्तोखी—बन्धन (रेहन) से बूडा (बै) हो जायगा।

सोहनलाल—और हिन्दू-सभावाले भी तो लड़ाके थे।

भैया—रहनेदो हिन्दू सभाकी बात।

सोहनलाल—सावरकर क्या लड़े नहीं, क्या उन्होंने अपनी जवानी अँगरेजोंके साथ लड़नेमें नहीं बिताई ?

भैया—क्या उन्होंने अपने बुढ़ापेको अँगरेजोंके राजको मजबूत करनेके लिए नहीं बिताया ? भाई परमानन्दको भी किसी वक्त फाँसीकी सजा मिली थी, लेकिन उसका यह मतलब नहीं है, कि वह पुरानी आग बाद भी उनके भीतर रही। सोहन भाई! अंडमनके काले पानी में उनकी सारी आग ठंडी हो गई। बासी खानेवाला बहादुर नहीं होता।

दुखराम—ऐसे ही हिन्दू सभाके नेता रहे, जो गरीबोंका खून कच्चा पी जाते। सिपाही सवार छाँट-छाँट कर गुंडे रखते और एककी डेढ़ मालगुजारी दिये बिना पिंड नहीं छूटता। कभी मोटरका चन्दा लगता, तो कभी हाथी का। ब्याह-बरातके लिए हजारों रुपया वसूल करते।

भैया—अब हिन्दू-सभामें या तो इसी तरहके गरीबोंके खूनको चूसकर [illegible] हुए राजा-महाराजा, जिमींदार हैं, या उनके टुकड़ेसे जीनेवाले, क्या जाने [illegible] पागल भी निकल आयें।

दुखराम—तो अब यह लोग जोंकोंके सरदार बनकर अपनी [illegible] चाहते हैं।

भैया—देखा ना दुक्खू भाई! जोंकें अभी कितने-कितने [illegible] हैं। धरमके नामसे उन्होंने हजारों बरसोंसे पागल कर रखा है, [illegible] कहकर वह गाँधीजी को गाली देने चले हैं।

भैया—पट्टी ही बँधी है न, तभी न कछुआकी चालसे चल रहे हैं।

दुखराम—ये भी बड़ा औगुन है भैया, घरमे आग लगी हो, और बुझानेवाला कछुआकी चालसे चले तो यह बहुत खराब है।

भैया—कछुआकी चाल बहुत खराब है। जो काम करना ही है, उसमे घिसिर फिसिर करनेकी क्या जरूरत ? जिमदारी उठा देना था मुदा आजकल करते लासको घसीटते रहे। अब हाल-चाल खराब है।

सन्तोखी—खराब क्यो न होगी भैया ? जब हरसाल सत्ताइस लाख मुँह नये बढ रहे है। चटपट जिमदारीको गगालाभ कराके नया इलिम लगा अनाज बेसी उपजानेके काममे लग जाना चाहिये था।

भैया—एक-एक परिवारकी नये ढङ्गकी खेती भी नही हो सकती। साझेकी खेती, पचायती खेतीका रस्ता लेना होगा तब नया इलिम लगेगा।

दुखराम—"साझेकी सुई सेङ्गरापर उठती है।" की कहावत हर खेतिहरके मुँहपर है।

भैया—हमारे ही देसमे नही, दुनिया भरमे यह कहावत किसानोके ठोरपर थी, मुदा इस कहावतपर चलनेसे काम नही चालेगा। कितने ही गाँव हैं, जहाँ परिवार पीछे आधा बीघा भी खेत नही पडता, और वह भी आठ जगह छितराया हुआ है। कितनी जमीन तो मेड हीमे चली जाती है। इलिमदार लोग बताते हैं, जो मेड तोड दी जाय, तो अनाज चोरानेवाले मूसोके भगानेसे ही उपज सवाई हो जायगी।

दुखराम—हम तो तइयार है भैया, मुदा गाँवके आदमी क्या राजी होगे ? किसीके पास बेसी खेत है, किसीके पास कम, और किसीके पास कुछो नही। कैसे राजी होंगे ?

भैया—राजी होना पडेगा दुक्खू भाई ! नावमे पानी भर रहा है, जो दोनो हाथसे न उलीचोगे, तो सब डूब जायँगे।

सन्तोखी—हाँ भैया ! जो सत्ताइस लाख सवैया मुँह हरसाल बढते रहे। और तीन-तीन अरब रुपैया का अनाज बाहर से मँगाना पडा तो यह डूबनेका रस्ता तो है ही। मुदा बेसी-कम खेत वालोको भी कोई रास्ता निकालना होगा।

भैया—रस्ता यही है, कि खेतकी उपज मे से जोताई-बोआई-कटाई-सिंचाई-का खरच निकाल दो, बीजका दाम निकाल दो, मालगुजारी निकाल दो और भी कुछ खरच पडा हो, सब निकाल दो; फिर देखो कि सब खरच काट देनेपर कितना अनाज बच रहा है ?

सन्तोखी—कुल खर्च निकालनेपर सात मनमें दो मन बचेगा।

भैया—हर खेत वाले आदमीको एकड़ पीछे दो मन अनाज दे दो। अच्छा खेत हो तो और बांध दो।

सन्तोखी—कहीं-कहीं उपज बेसी है, वहां दो मन कम होगा।

भैया—हम दो मन ब्रह्माकी रेख थोडई कहते हैं।

दुखराम—माने, जितनी उपज हो, उसमेसे सब खरच निकालकर फरक-फरक जमीनपर फरक-फरक भाव बान्ह दो, तो बेसी खेत वाले लोग काहे न राजी होंगे ?

सन्तोखी—एक आदमी राजी नहीं होगा, तो क्या कुल नावको डुबायेंगे ? और जिसके पास बेसी खेत है, उसका खेत भी तो दो पुहुतमे बाँटकर छोटा-छोटा कोला हो जायगा।

भैया—हम यह नहीं कहते कि पचायती खेती हँसते-खेलते हो जायगी, किसी गाँवमे फुटमत बहुत होती है, वहाँ कोई एक दूसरे को देख नहीं सकता। किसी गाँव मे मुरुखताई बहुत होती है, लोग अपना भला-बुरा नहीं समझते। मुदा सौ गाँवमे एक गाँव ऐसा भी मिल सकता है जहाँ सुलह-सराकत बेसी है। उसी गाँवको ले लो, खेत का मलिकाना बान्ह दो। फिर सरकारसे कहो कि हमारा गाँव पचाइती खेती करेगा। हमको सींचनेके लिये पानीका अजन दो, जोतनेके लिए मोटरका हल दो। मोटर-हल बहुत न मिल सके, तो नये ढगका हल और मजबूत बैल दो। बीज और बिलायतिया खाद दो। पथर-कोइला दो, हमारा गाँव अब गोबर नहीं जलायेगा अब सारे गोबरकी खाद बनेगी।

दुखराम—और गाय-भैंस कैसे रहेंगे भैया ?

भैया—दूध देने वाला जानवर अपना-अपना रहेगा। भेड़-बकरी सूअर, मुर्गी भी अपना-अपना।

दुखराम—माने, खाली जोतने वाले जानवर ही पचाइती रहेंगे। मुदा दुधार जानवरके वास्ते भूसा कहाँसे मिलेगा ?

भैया—जिसके घरमे जितने ही पसु होंगे, उतना ही गोबर और खाद भी होगा। पचायत गोबर और खाद का दाम देगी। उसीके मुताबिक भूसा मिलेगा। फिर बछड़ा जो तैयार होंगे, उनका भी तो दाम मिलेगा।

सन्तोखी—औ भेड़-बकरी-मुर्गा !

दुखराम—दुर मरदे ! मुर्गा भूसा नहीं खाता; न भेड़-बकरी को सानी खिलाई जाती है। मुदा भैया ! अकिल बताने के वास्ते खेती का इलिमदार भी सरकार से माँगना चाहिये।

भैया—जोकोकी नहीं, बल्कि हमारी सरकार जब होगी, तो वह कुल काम करेगी। तीन अरब रुपया जमाकरके विदेस भेजना कैसे होगा ?

दुखराम—जैसे रूसमे, जैसे चीनमे, वैसे ही हियाँ भी पचाइतकी खेती ?

भैया बिलेतिया खाद, सिंचाईका इजन, बढ़िया बीज, मोटरका हल, सब पहले पचाइती खेतीको मिलेगा तब किसी औरको।

सन्तोखी—हमको तो भैया, सब बात साफ-साफ लौकती है। जो नये ढगसे पचाइती खेती हो, तो अनाज, आलू, गोभी, तमाकू, मिर्चाका टाल लग जाये। और ऊख भी।

भैया—ऊख तो पाँच सौ एकड़ बो दो, तो गाँवमे एक छोटीसी चीनीकी कल बैठा देंगे।

सन्तोखी—तब तो भैया, लछिमी पैर तोड़कर गाँवमे बैठ जायँगी।

भैया—गाँवमे छोटा-मोटा बहुत तरहका कारखाना खुलेगा सन्तोखी भाई ? दूसो एकड सिगरेटवाला तमाकू जिस गाँव मे बो दिया जाये, वहाँ छोटा-सा सिगरेटका कारखाना भी खडा कर दिया जायगा।

दुखराम—तब तो सुक्खू भाईकी तस्वीर छापके गाँवके नामपर अपना सिगरेट हम चारो खूंटमे चलायेंगे और चारो ओरसे पैसा बहता चला आवेगा।

दुखराम—हमार फोटो छपैगा, तो उसके साथ सोमरिया भौजीका भी छापना चाहिए।

सुखराम—हमको उजुर नहीं, जाके अपनी भौजीसे पहले पूछ लो।

भैया—पचाइती खेती होने लगेगी तो सोमरिया भौजी भी वही नहीं रहेंगी सुक्खू भाई ! अभी कामकी बात हमने कही नही। उपजके बारे मे इतना ही समझो कि यह सैकड़ो गुना बढ़ जायेगी। गाँवमे अपनी लारी होगी जो ढोकर फल तरकारी सहरमे ले जायगी।

सन्तोखी—तब तो भैया, सहरमे अपनी तरकारीकी दूकान खोल लेंगे गाँवके लोगोका टिकाव भी वही हो जायगा।

भैया—कुल होगा सन्तोखी भाई, मुदा मुख बात है धनके आवनको बढाना। रेंडी भी गाँवमे चकका चक बोयेंगे। तेल अलग निकालेंगे। खली की खाद बनेगी और पत्तोको खिलाकर रेसमका कीडा पोसेंगे। गाँवही मे कताय बिनायके असमिया अंडी तैयार होगी।

दुखराम—तब तो महरियोको भी कताईका काम बहुत मिलेगा और गाँवमें जोलाहा भी जी जायेंगे ?

भैया—औ गाँवमे मधुमक्खी भी पोसेंगे।

दुखराम—यह नही करना चाहिये भैया, एक मरखही गायसे रस्ता रुक जाता है, मधुमक्खी काट-काटके मुँह तुम्बा बना देंगी।

भैया—नही दुक्खू भाई, यह मधुमक्खी नही काटती। दूसरे देसोमे लोग बहुत पोसते है। हमारे गाँवमे मधु निकलेगी और मोम ऊपरसे। खूब पैसा आयेगा। लोगों-को बतला देंगे, अपने घर-घरम मधुमक्खी पोसेंगे। इसे पचाइती करने का काम नही।

सन्तोखी—और साबुन नही बनाया जा सकता भैया ?

भैया—रेंडीके तेलसे चाहे तो साबुन बना लें, चाहे बढिया महकौआ तेल। पचाइती खेतीसे सौ तरहका आमदनीका रस्ता निकल आवेगा।

सन्तोखी—आमदनी कैसे बाँटी जायगी भैया ?

भैया—खेत मालिकका बँधा हुआ अनाज पहले निकाल दिया जायगा। फिर बीज, खाद और हथियारका दाम चुका दिया जायगा। बाकी आमदनी मे जो जितना काम किये है, उसी हिसाबसे बाँट दिया जायगा।

सन्तोखी—काम भी तो कई तरहका भैया ? कोई बेसी काम करता है, कोई कम। कोई बेसी मसक्कतका काम करता है, कोई अकिलका।

भैया—'सब धान बाइस पसेरी' नही होगा, सन्तोखी भाई। एक-एक दिन कामका हिसाब होगा। एकड़का छठाँ हिस्सा एक दिन कोड़नेका हिसाब रखा हो और कोई आदमी तिहाई एकड़ कोड़ देगा, तो हाजिरी बहीमे एक ही दिन मे उसके नामपर दो दिनका काम दरज होगा। जो आधा काम करेगा, उसका आधा दिन दरज होगा।

दुखराम—माने कामकी तौल रहेगी। तब तो लोग बेसी-बेसी काम करेंगे?

भैया—हर फसलमे गाँव के समूचे मरद-मेहरारू मिलके जितने दिन काम किये हैं, सब बही मे दर्ज रहेगा। साल भरमे गाँवभरमे कितना काम हुआ, उसको हाजिरी बही ऐनाकी तरह झलका देगी। आदमी को उसीपर बाँट दिया जायगा।

दुखराम—और जिसका सब बखत इन्तिजाम मे ही लग जायगा उसको?

भैया—उसको भी तनखाह दी जायगी। मिस्त्रीको जास्ती पैसा मिलेगा। गाँव मे अपनी पचाइती दुकान भी होगी।

दुखराम—तब तो भैया, नून तेलकी भी आफत न होगी। कपड़ा-लत्ता सब गाँव हीमे मिलेगा?

भैया—गाँवमे पचाइती खेती हो जानेपर सब ठीक हो जायगा। अपनी सरकार भी जिउ-जानसे मदद करेगी। एक गाँवको नमूना बनाकर दिखा देना चाहिये, फिर सैकड़ो गाँव दौड़-दौड़कर आयेंगे और कहेंगे—दुखराम भैया, चलो, हमारे गाँवमे पचाइती खेती बनवा दो।

दुखराम—और जो दू चार आदमी गाँवके सरकसई करें?

भैया—दू चारके सरकसईसे कुछ नही बनना बिगड़ता। उनका खेत एक छोर-पर फेंका कर देंगे।

दुखराम—और जो न मानें?

भैया—कानूनके सामने मानना न मानना कोई नही चलता। कानून ही मनवाने के लिये तो पुलिस पल्टन रखी जाती है।

सन्तोखी—नावमे पानी भर रहा हो और कोई आदमी टाँग पसारकर कहे कि हम उलीचने नही देंगे, तब बताओ दुक्खू भाई क्या करोगे?

दुखराम—क्या करेंगे? उसको टाँग पकड़कर गंगालाभ करावेंगे।

सन्तोखी—पचाइती खेतीसे बेखेतवाले लोगो का भी बहुत निस्तार होगा।

भैया—बेखेतवाले लोगोकी रोजीका रस्ता जो न निकाला गया, तो जैसे ही कारखाने बढ़ने लगे, वह गाँव छोड़के चले जायेंगे। अब दूसरेको भूखा रखके, बाबू बनके, सूद सवाई करसे धनी बनने का जमाना गया। गाँव भरके सुखमे सुख मनाना पड़ेगा और सुख होगा पचायती खेती हीसे।

सन्तोखी—तो कारखाना बहुत बढ़ेगा भैया?

भैया—कारखानेकी बात अब कल होगी, आज बस यही तक।

## १६. कल कारखानों का फैलाव

दुखराम—अच्छा हुआ मँगरू ! तुम भी आ गये। बड़े मौके से आये। आज रजबली भैयासे कल-कारखाने की बात हो रही है। तुम्हें तो गिरीडीह की कोइलरी का हाल मालूम ही है।

मँगरू—कोइलरीकी बात क्या पूछते हो दुक्खू भाई ! हम लोग चाहते हैं, कि खूब जास्ती कोइला निकालें, देसको कोयलेका बहुत काम है, मुदा मालिक बीचमें कोई न कोई ऐसा अड़गा लगा देता है, कि काम होने नहीं पाता।

सन्तोखी—कोयलेकी तो बड़ी जरूरत है। हम लोग अपने गाँवमें भी चाहते हैं, कि गोबर की खाद बनावें और पथर-कोइलेसे भात पके, मुदा ई मालिक काहे बीच में टाँग अड़ाते हैं।

दुखराम—इसीलिए न भैया उनका नाम जोंक रखा है। लो भैया, भी पहुँच गये। जय हिन्द भैया।

भैया—जय हिन्द सब भाई लोगोंके। कहो मँगरू ! कब आये गिरीडीहसे !

मँगरू—रात आये रजबली भैया। तीन बरस हो गया देखे, कहा, रजबली भैयासे भेंट कर आवें।

भैया—अच्छा तो, आज बात भी वही होगी, जो तुम्हारे कामकी है। कल कारखाने का बढ़ाना बहुत जरूरी है और यहाँ काम बहुत जल्दी होना चाहिये।

दुखराम—माने, कछुआकी चालसे नहीं होना चाहिए।

भैया—पेटकी भूख दूर करनेके लिए पचाइती खेती करनी चाहिए। दे हमारा सुतन्तर और मजबूत तभी होगा, कल-कारखाना बढ़ेगा। जानते हो "दुब्बरकी मेहरारू सबकी भौजाई।"

सन्तोखी—और धनकी आमदनी भी भैया कारखाना हीसे ज्यादा होती है

भैया—बल और धनकी दोनो खातिर कल-कारखाना चाहिए। अब हम देश सुतन्तर है। हमारे पास अपनी पल्टन है। पल्टनको कितना हथियार चा और आजकलका हथियार बुद्ध ठाकुर की लोहसारमें नहीं बन सकता।

सन्तोखी—अपने यहाँ भी अणुआ बम बनना चाहिए भैया ? क्या जाने, किसी दुश्मनकी आँख हमारे ऊपर पड़े।

भैया—वह भी चाहिये, लेकिन सबसे पहले अपनी फौज के लिए लड़ने उड़नखटोला (हवाई जहाज) चाहिए, लड़नेवाली मोटर चाहिये, और टं चाहिये।

दुखराम—टंकके बारेमें तो कहा था न भैया ?

भैया—टंक है चलता-फिरता किल्ला। जैसे किले की दीवालपर छोटी तोपका कोई असर नहीं होता, वैसे ही दो-दो, तीन-तीन अगुल मोटी इस

चादरवाले टकपर गोला-गोलीका कोई असर नहीं होत। गोलागोलीकी बरसा होती रहे, तो भी वह चला जाता है। वह सड़कपर ही नहीं, खेत-खाई, भीट-पहाड़ सबपर रेंगता चला जाता है। बड़े-बड़े घरोंको तो वैसे ही उलटते चला जाता है, जैसे सूखे पत्तेके ढेरोंको भैंसा। वह पहिया नहीं, सिक्कड़पर चलता है।

सन्तोखी—अपनी पल्टनमें टक है भैया ?

भैया—है, मुदा सब उधारका। माँगे हथियारसे आज-कल अपना बचाव नही हो सकता। सकट आनेपर अँग्रेज या दूसरे देसका मुँह जोहना पड़ेगा।

दुखराम—नही भैया ! हथियारके बारेमे मुँहजोहाई ठीक नही।

भैया—इसीलिए पिस्तौल, बन्दूक, तोप, टक, उड़नखटोलामे लेकर अणुभाबम तक सब अपने यहाँ तैयार होना चाहिए।

सन्तोखी—हमारे यहाँ कोई हथियार तैयार भी होता है भैया ?

भैया—अँग्रेज हमारा हथियार छीन लिए थे, इसीलिए न कि हम बाछी बन जायें ? वह भला काहे हिन्दुस्तानमे हथियार बनने देते ? पिछली लड़ाईका जब चाँप पड़ा तो कुछ छोटे छोटे हथियार बननेका इन्तिजाम किया। अच्छे किसिमके इस्पात तकको नहीं बनने देते थे। इसी लड़ाईने एक इस्पातका भट्ठा ताताको बनाने दिया। अपने देसम न मोटर बनती, न उड़न खटोला, न टक, न रेडियो बाजा बनता। बताओ जो कभी देसपर लड़ाईका सकट आये तो हमारा गला दूसरोंके ही हाथमे रहेगा न ?

दुखराम—हाँ, भैया ! इसमे क्या सन्देह। छोटेसे बड़े तक सब तरहका हथियार जब तक अपने देसमे नही बनेगा, हम निहत्थेके निहत्थे रहेंगे।

भैया—सब हथियार अपने यहाँ बनना चाहिये। हथियार का कारखाना बनेगा, तो उसीसे सवारीकी मोटर, माल ढोनेकी लारी, मुसाफरका उड़नखटोला भी बनेगा, और देशका करोड़ो रुपया बाहरसे बच जायेगा। यही नही, हम अपना माल दूसरे देसमे भेजेंगे और बाहरसे भी खूब धन आयेगा।

सन्तोखी—है तो भैया ठीक ! मुदा हमारे पास कारखाना खड़ा करने और माल तैयार करनेके लिए सब चीज-वहुत भी है ? फिर वैसी इलिम भी तो चाहिए।

भैया—लोहा, तामा, कोइला, रबड़ सब चीज* अपने इहाँ है। इलिम अकिलका जो अपने यहाँ टोटा है वहाँ भी ऐसा नही है कि पूरा नही किया जा सके। मतारीके पेटसे कोई इलिम-अकिल सीखके नहीं आता। बड़े-बड़े लोग हमारे देशमे आज भी हैं, जिनका लोहा दुनिया मानती है।

मँगरू—हाँ, भैया ! हम अपनी कोइलरीमे देखते हैं कि सब बड़का-बड़का इन्जिनियर और मिस्त्री अपने देस के हैं। भैया सब चीज अपने देसमे है। जल्दी अपने देसको मजबूत करना बहुत जरूरी है। अब एक-दो लोहा इस्पातके कारखानेसे काम नही चलेगा।

दुखराम—कैसे काम चलेगा ! पचाइती खेतीके लिए हमे मोटर हल चाहिये, सिंचाईके लिये अजन चाहिये, चीनी और सिगरेट बनानेकी कल मसीन चाहिये।

*इसके बारेमे देखियें 'आजकी राजनीति।'

सन्तोखी—बाहरसे सब चीज मँगानेमें एकका सौ देना पड़ेगा, फिर इतना पैसा हम कहाँसे लायेंगे ?

भैया—हाँ, सन्तोखी भाई ! छ-छ, सात-सात लाख गाँव हैं। एक-दो गाँवका इन्तिजाम करना हो, तो बेंच-खोचकर कुछ पैसा बटोर भी लें, लेकिन कुल देसका काम इस बेंच-खोचाईसे नहीं होगा। हमारे यहाँ पचासों जगह लोहा भरा पड़ा है। एक-एक जगह एक-एक ताता जैसा कारखाना खड़ा कर सकते हैं। छोटा नागपुरमें और कितनी दूसरी जगह ताँबा है। सब ताँबा निकालना होगा, नहीं तो कल-कारखानोंकी चीज नहीं बन सकेगी। मटिया तेल खाली आसाममें निकला है। अभी बहुत जगह उसके वास्ते खुदैसोधाई करनी है। नदियाँ सब बिजलीसे भरी हुई हैं,यह मुफ्त मीठा पानी बाहरके समुन्दरमें ले जाकर खारा नहीं बनातीं, बलुक टालकी टाल बिजली भी बहा ले जाती हैं। जहाँ नहरका बड़ा-बड़ा बान्ह बँधेगा, वहाँ बिजली पैदा की जा सकती है और गाँव-गाँव मटिया तेलकी डिबरी बालनेका काम नहीं पड़ेगा।

सन्तोखी—गाँव-गाँव बिजली बत्ती लग जायेगी, तो गाँव जगमगा उठेगा और हमारे पंचाइती गाँवमें तो सबसे पहले बिजली आयेगी। है न भैया ?

भैया—जरूर ? मुदा बिजलीसे घर ही नहीं जगमगायेगा, उससे तेल-कोइलाका खरच छूट जायगा। सिचाई के अंजनका खरच कम हो जायेगा; तेल-कोइलाका अंजन न लगाकर हम लोग बिजलीका छोटा अंजन लगा लेंगे। चीनी सिगरेटकी कल बिजलीसे चलेगी। घरकुट्टी मसीनमें भी बिजली लगा देंगे,चारेका टाल लग जायेगा। मोटर हाल भी बिजलीसे चलेगा। फिर जितनी रेल है, सबमें कोयला झोंकनेका काम नहीं पड़ेगा।

मँगरू—पथरकोइलाका काम तो बन्द नहीं हो जायगा, भैया ?

भैया—नहीं मँगरू ? पथर-कोइलाका खरच बहुत बढ़ जायगा, उसीको बचानेके लिये पनबिजलीकी बहुत जरूरत पड़ेगी। लोहा, तामा, अलमुनिया को गलाकर तैयार करनेमें पथर-कोइला बहुत खर्च होगा और गोबर बचानेके लिए घर-घरमें चूल्हेके लिए पथरकोइला देना पड़ेगा। तुम घबड़ाओ मत—मँगरू कोइलरीका काम बन्द नहीं होगा। आज जितना कोइला निकलता है, उससे बीस गुना अधिक कोइलेकी माँग होगी। फिर खाली लोहा-तामाकी सिल्ली बाहर करके ही छोड़ नहीं देना है, उनसे सब कल-मसीन बनाना होगा।

सन्तोखी—हाँ, भैया ! कल-मसीन बाहरसे मँगाकर एक का सौ देना बेबूझका काम है।

भैया—अपने देसमें घड़ी बनेगी, रेडियुबाजा और फोनूगिलाफ बनेगा। मोटर और बाइसिकिल बनेगी। बिड़लाकी तरह नहीं कि पुर्जा बाहरसे मँगा लिया और यहाँ बैठकर जोड़ दिया औ बस ! सब चीज अपने ही यहाँ ढाली जायगी, अपने ही यहाँ जोड़ी जायेगी। जो चीज अपने देसमें नहीं है, उसे अपने यहाँके कारखानेका माल भेजकर बदल मँगाया जायगा।

मँगरू—मुदा जो यह कुल कल-कारखाना सेठोंके जिम्मे लगा दिया, तो सब गुर-गोबर...

भैया—ठीक कहते हो मँगरू ! बिजली, लोहा, तामा, कोइला, कल-मसीन बनाई यही देसका जीव है। जोंकोंको अपने जीवसे खेलवाड करनेका मौका नही देना चाहिये। सेठोंके पास इतना पैसा भी नही है, कि ऐसे बडे-बडे कारखानोंको जल्दीसे देसके चारो खूटपर खोल दें।

मँगरू—हाँ भैया ! सेठ देसकी भलाईका कभी ख्याल नही करते। उनको सबसे पहले अपना 'लाभ-सुभ' चाहिये, देस जाय चूल्हा-भाडमे। हम लोग कोइला-खान वाले मजूर तिलमिलाकर रह जाते हैं। हम चाहते है कि वेसीसे बेसी कोइला निकालें, मुदा सेठ सोचता है—बेसी कोइला निकला, तो सस्ता हो जायगा, नफा कम होगा। फिर सेठ ऐसा तिकडम लगाता है, कि कोइलरीमे हडताल हो जाय !

दुखराम—माने मजूर लोग काम करना छोड दें, और कोइला निकालना बन्द हो जाय। यह भी तो कसाईका काम है।

भैया—कोइला सबकी जड है दुक्खू भाई ! कोइला कम हुआ कि कारखाना को रोकना पडा, रेलको कम करना पडा। सब जगह मजूर बेकार हो जायँगे औ कारखानोंसे कपडा और दूसरी चीजो के न उपजने से देसभरमे हाहाकार मच जायगा।

मँगरू—तो भैया जो काम देसके जीवकी तरह है, उसे कभी सेठोके हाथमे देना नही चाहिये।

भैया—अभी तक जो सेठोंके हाथमे लोहा-कोइला, पनबिजलीका काम है, सबको सरकार हथिया ले, और आगे खूब जोर लगाके नये-नये कारखाने खोले। पनबिजली भी बढाना चाहिये, नही तो सचमुच ही कोइलेसे पूरा नही पडेगा। पनबिजली तो हमारे यहाँ अलमगज मे है। सतलज, बियास, जमुना,गगा, राम-गगा, सरजुग, रापती, गडक (नरइनी), कमला, कोसी, ब्रह्मपुत्र, सोन, दमोदर, महानदी, नरबदा, तापती, गोदावरी, किसुना, कावेरी...देखो न कितनी बडी-बडी नदियाँ अपने देसमे हैं ?

दुखराम—और नदियाँ सब सिचाईका पानी, कामकी बिजली बेकार बहाये लिये जा रही हैं।

भैया—हाँ, सबको जूए मे नाधना होगा। बाँध बाँधके पचासो कोसका समुन्दर एक-एक जगह बनाना होगा।

दुखराम—इसमें तो बहुत आदमियोको काम मिलेगा।

भैया—एक-एक समुन्दर बनाने के लिए चार-चार, पाँच पाँच लाख आद-मियोका काम पडेगा। मुदा अपने यहाँ आदमियोकी क्या कमी है ?

सन्तोखी—कलकत्ता बम्बईकी चटकल-पटकल गाँवके मजूरोको कलकत्ता खीच ले जाती रही। लडाईके बखतमे हवाई जहाजका अड्डा अब जगह-जगह बनने लगा, तो गाँवमें मजूरोका मिलना मुसकिल हो गया। आदमीके बिना कहीं पचइती खेतीमे तो हरज नहीं होगा ?

भैया—मजूरोकी कमी तो जरूर होगी दुक्खू भाई ! पचइती खेतीसे फरक रहने वाले गाँवो के मजूर तो फुरसे उड जायँगे।

दुखराम—अच्छा ! तब देखेंगे, बबुआ तिवारीका हुस कैसे चलता है ? मजूरी देते समय बडा सतजुगका अइन-कानून छाँटते हैं।

सन्तोखी—इसके वास्ते भी पचइतीका रस्ता ही ठीक मालूम होता है। मरद-मेहरारू सबको काम मिल जायेगा।

भैया—कल-कारखाना खूब जोरसे जो बढ़ाया गया, तो पचीस बरसमे अपना देश धनधानसे अटूट हो जायगा, कहीं कोई भूखा-दूखा नहीं रह जायेगा।

मँगरू—जो कोइलाकी खान सेठोंके हाथसे निकालके समूचे देसके हाथमें चली आयगी, तो हम लोग खूब हुमुचके काम करेंगे, और कोइलाका कमी टोटा नहीं पड़ने देंगे।

भैया—हाँ, मँगरू, और लोहा, तामा, पन बिजली सब जगह मजूर हुमुच-हुमुचके काम करेंगे। मजूरको जब मालूम होगा, कि वह सेठकी थैली भरनेके लिए नहीं काम कर रहा है, वह देसकी भलाईके लिए काम कर रहा है, तो न रात गिनेगा न दिन, खूब मन लगाके काम करेगा।

भैया—हाँ, क्या हम आधा पेट भूखा रहके भी देसके लिए काम करेंगे। मुदा सेठोंकी ही सरकारमे भी चलती है। पुलिस भी उनकी ही मदद करती है।

भैया—आज तो सेठोंकी ही सरकार है। मजूर इलिमदार लोग मिलकरके सब चीजका इतिजाम करेंगे, तभी ठीकसे काम चलेगा। जोंकोंका बिदा करना ही होगा।

मँगरू—तब सब जगह साती हो जाएगी भैया ! फिर काहे को हड़ताल करेगा ? आमदमी-खरच हम लोगोंकी आँखोंके सामने रहेगा और हम—उतनी ही मजूरी लेंगे, जिसमे काम भी चलता रहे, और हमारी भी रोजी चले।

भैया—खाली रोजी ही नहीं, मजूरोंके लड़कोंके पढ़ानेका इतिजाम करना होगा। रहनेके लिए सूअरकी खोभार नहीं, पक्का मकान बनाना होगा। अस्पताल, दवा दरपनका पूरा इतिजाम करना होगा। कमासुत पूतका खाली पेट भर देनेसे छुटकारा नहीं लेना होगा।

सन्तोखी—और कपड़ा, चीनी और दूसरे कारखानोंके बारेमे क्या होगा भैया ?

भैया—कल-कारखाना तो सभी देसके हाथमें होने चाहिए, जोंकोंके हाथ मे रहनेमे बहुत गडबड होती है।

मँगरू—हाँ भैया, सेठ खाली अपनी थैली की ओर देखते हैं। चीज कमसे कम पैदा करके महँगा बनाकर सो भी चोर बाजारमे बेचकर थैली भरते हैं।

सन्तोखी—और चीज महँगा होनेसे समूचे देसको तकलीफ होती है।

भैया—आजकल जो देसमे चीज इतनी महँगी है, उसका कारन यही है कि चीज कम पैदा होती है और खरीदने वाले जादा हैं। सरकार जब चीजके भावपर अंकुस रखती है तो जोंकें चोरबाजारी करने लगती हैं और लोगोंकी आँख मे धूल झोंकके एकका नौ लेती हैं। मुदा पहले कुछ साल तब छोटे-मोटे कारखानोंको सेठोंके हाथम रखना होगा।

मँगरू—तब तो मजूरोंका गला रेता गया न भैया ?

भैया—एक ही दिनमे मँगरू, सब कारखानोंको लेने की जरूरत नही । पहले जडको पकड़ना चाहिए । पन-बिजली, लोहा, तामा, कोइला, मसीन और रसायन बनानेका कारखाना देसके हाथमे चला जाना चाहिए, और दूसरे कारखानोपर पूरा अंकुस होना चाहिए, जिसमे मजूर हकसे बेहक न हो, उनको पूरी मजूरी मिलनी चाहिए । रहनेके लिए अच्छा मकान बनाना चाहिए । स्कूल-अस्पताल का पूरा इतिजाम होना चाहिए । मजूर सभासे बिना पूछे किसी मजूर को निकालना नही चाहिए । कारखानेके इंतिजाममे भी मजूरोंके आदमी होने चाहिए । सेठके नफाको भी मनमाना नही होने देना चाहिए । पहले इतना हो जाना चाहिए । पीछे तो फिर जोकों को हटाना ही है ।

मँगरू—मुदा भैया, सेठ इसपर राजी होंगे ? कितने सालो से उनके मुँहमे खून लगा है । बड़े-बड़े भगत सेठ लोगोको देखा है चीटीको चीनी सतुआ खिलाते हैं, मुदा मजूरका गला काटने के लिए सबसे बड़े कसाई हैं ।

भैया—यह तो लोगोके हाथमे है मँगरू ! जानते हो न, अब सरकारमे वो ही लोग जायँगे जिनको २०-२१ सालसे बेसी उमिरवाले सब मरद-मेहरारू बोट देंगे ।

दुखराम—तो भैया अब बोट खाली पैंसेवालेके हाथमे नही है ?

भैया—नही अब बोटमे न गरीब न अमीर देखा जायगा, न मरद-मेहरारू । सब लोग जिसको अपना बोट देके चुनेंगे, वही जाकर राज-काज चलाने के लिये अपनी सरकार बनायेंगे । जो लोग चाहेंगे कि जोकें रहे, तभी जोकें रह पायेंगी ।

सन्तोखी—लोगोमें तो बेसी जोकोको अपना दुस्मन ही समझते हैं, फिर कौन जोकोको बोट देने जायगा भैया ?

भैया—यह न कहो सन्तोखी भाई ! लोगो की आँखोमे धूल झोकनेकी बिद्या जोकें बहुत जानती हैं । वह भेस बदलके बहुरुपिया बननेमे बहुत हुसियार हैं । वह तो तुम्हारे पास आएँगी गोरच्छाका झंडा लेके कहेंगी जो हमको बोट न दोगे तो हिन्दू धरमका छयकार हो जायगा ।

सन्तोखी—बहुत बड़ा खतरा है भैया ! जोकें जातका नाम लेके आएँगी । अपनी मुढताईसे लोग बहक जाते हैं, औ नही जानते कि जोंकोकी कोई जात नही होती, वह सबका खून चूसती हैं ।

भैया—बहुत सजग रहनेकी जरूरत है । जोकोंके फंदेमे जो पडे तो फिर देसके सुतन्तर होने [illegible] कोई फायदा नही । उसी तरह हम भूखे मरेंगे ।

सन्तोखी—हमको तो बराबर मनमे आ रहा है, वही हरसाल सत्ताईस लाख सवैया मुंहके बढने और तीन अरब रुपिया भेजके विदेससे अनाज मँगानेका । हमे किसीके धोखेमे नही पडना चाहिये, और जोकोंके लिए एक भी बोट नही देना चाहिए ।

भैया—हाँ, सब लोगोको यह गाँठें बान्ह लेना चाहिए और हिन्दू-मुसलमानके नामपर मरना नही चाहिए । गरीबो की भलाई होगी, तो हिन्दू-मुसुलमान जोंकोका जाल चला, तो मरना होगा हिन्दू-मुसुलमान दोनोको ।

दुखराम—यह जोको और कमेरोकी लडाई कब तक रहेगी ?

भैया—यह तब तक रहेगी, जब तक जोकोंका टाट नही उलट जाता।

मँगरू—लडाई बहुत सङ्गीन है और चारो ओर घूम रहे हैं बहुतसे रँगे सीयार। देखें कैसे कमेरोका बेडा पार होता है।

भैया—बेडा जरूर पार होगा मँगरू! मुदा कमेरोके हकके लिये लडनेवाले जो आपसकी लडाई छोड दें तब।

मँगरू—हाँ भया, इससे बडा नुकसान होता है। कमेरोके लिये सोसलिस्ट भी लडते हैं, कमुनिस्ट भी लडते हैं, फरवरवलाकी भी लडते हैं, करान्तिवाले सोसलिस्ट भी लडते हैं, मुदा फिर आपसमें लडने वखत कमेरोकी वात भूल जाते हैं। हम लोग तो बडी दुविधामें पड जाते है।

भैया—हाँ ठीक कहा मँगरू। असल मुद्दा है कमेरोका राज बनाना, लेकिन अपनी मुढताईसे अपने-अपने दल औ पाटीको ही वह असल मुद्दा समझ लेते हैं। चाहे, जो जिस पाटीमें हो, उसमे रहे। अपना देस इतना बडा है, कि सब पाटीके लिए जगह है, मुदा कमेरोकी भलाई मनमे रखते और मरकस बाबाके चेला होते जो आपसके मनमुटावको फरका रखके जोकोसे लडनेमे आगे नही रहता, वह बहुत नालायक है। देस सुतन्तर हो गया, लेकिन किसान-मजूर और कलम-घिसवैया मजूरोकी दसा पहलेसे बुरी है। अब सबको एक साथ उठके विजय पताका गाडनी है।

## २० कमेरों का राज

चौपालमे कोयला-मजूर मँगरू, गाँवकी छोटी दुकानवाले सन्तोखी, और किसान दुखराम बैठे किसीकी बाट जोह रहे थे। इसी बेरा रजबली आते दिखाई पडे। तीनोंका मन हरा हो गया और पास आते ही 'भैया, जय हिन्द' कह कर उन्होंने स्वागत किया। आज भैया हीने बात सुरू की—सब भाई जानते हैं, कि लडाईके समय मे कितनी तकलीफ हमारे देसके गरीबोको भोगनी पडी, पिछले [redacted] बरसमे तो हद हो गई। हर साल नेता लोग कहते रहे अब अच्छा दिन लौटेगा, मुदा अच्छा दिनका कही पता नही।

मँगरू—पता कहते हैं भैया, औ अच्छे दिनका। आज तो नोन-तेल-लकडी जुटाना भारी मुस्किल है।

दुखराम—मँगरू भाई, सहरके लोग समझते होगे, कि नून-तेल-लकडीका चाहे कुछ भी दुख हो, मुदा किसानोको अन्नका कोई काल नही है।

मंगरू—हाँ दुक्खू भाई, झरिया वैसे तो कोइलरीके लिए मसहूर है, हजारो मजूर धरतीके पेटमे से कोयला निकालते हैं, मुदा हम लोगोकी कमाईमें हिस्सा लेनेके

लिए बनिया-महाजन भी बहुत बस गये हैं। ऊ लोग कहते हैं, कि आजकल जब सेर-सवा-सेरका चाउर बिक रहा है, तो सबसे मौजमे गाँवके किसान हैं।

दुखराम—आनके मुँहकी बहुरी (भुना हुआ जौ) बहुत मीठी लगती है। सहरके सेठ या बाबू लोगोंको क्या पता, कि हमारे गाँवमे आधे लोगोंके पास खेत ही नही हैं। वह मजूरी-बनिहारी करके जीते हैं।

मँगरू—सो भी सालमे कुछ ही दिन। जो सूखी रोटी भी मँडुआ-बजराकी मिल जाती, तो दुक्खू भाई हम लोग काहे झरियामे जाकर दिन-रात खटते, गाली-मार सहते और घरके बेकस-परानीको दुख सहने के लिए छोड़ आते? भैया, तुम तो गाँवके हो और सहर, देस परदेस भी देखे हो, हमारे लोगोंकी तकलीफ तुमसे छिपी नही है।

भैया—मँगरू भाई, हमारे देसमे मुट्ठीभर लोग हैं जिनको अँगुरी पर गिना जा सकता है, वही मौजमे हैं और उन्हीके लिए ई सुराज भैया है।

सन्तोखी—भैया, हमको तो दिखाई पड़ता है कि खाली सेठ लोग ही मौजमे हैं।

भैया—हाँ सन्तोखी भाई, चोर बजरिहा लोग बड़ी मौजम है। एक लगावे चार पावेकी कहावत उनके लिए ही ठीक है। मुदा, ई मत समझो कि सहर-बाजारमे जितने लोग कपड़ा अनाज या दूसरी चीज चोरी चोरी बेच रहे हैं सब सुख और निचिन्ताईमे हैं। ठीक से देखो, तो पता लगता है कि लखपती चोर-बजरिया भी तुमसे अच्छी दसामे नही है। जो कभी पकड धकड होती है, तो वही पकडे जाते हैं बड़े बड़े चोर बजरिहाको कोई नही पूछता। सबसे बडे दस-बारह चोर-बजरिहा हैं उनका ही तो ई राज है। सुराज भया है तो उन्हीके लिए। यह देसका गला रेत रहे हैं मुदा कोई पुछवैया नहीं।

सन्तोखी—तो भैया, लखपती चोर-बजरिहाका भी कोई ठौर ठिकाना नाहीं है।

भैया—नहीं सन्तोखी भाई, ऊ तो वही धाम चोर-बजरिहोके दलाल हैं। थोडी-सी दलाली इनको मिल जाती है और जोखिम भी इन्हीको उठाना पड़ता है, बाकी समूचा धन तो बहकर वहीं बड़े चोर-बजरिहोके घरमे चला जाता है। जिस बखत देसके ऊपर आखिरी संकट आयेगा, उनका टाट उलटनेमे देर नही होगी।

दुखराम—कहो भैया, ई लोग तो दुनिया भरका धन जमा करके घरमे रख रहे हैं।

सन्तोखी—दुक्खू भाई हम तो न लखपती हैं, न हजारपती। कुछ सौ रुपयाका सौदा-सुलुफ खरीदके ले आते हैं और उसीसे चार पैसा कमाके लडका परानीको जिलाते हैं। मुदा हमे मालूम है कि कितनी बेईमानी सैतानी करनी पड़ती है, और हम कितना जोखिम उठाते हैं। कहनेको तो कहते हैं कि कंठरोल लोगोंके फायदेके लिये किया है, मुदा नही समझो कि पहले खाली पुलिस और कचहरीके अमलाकी लूटके मारे लोग परेसान थे, और अब कंठरोलकी आडमे जो कुछ हो रहा है, उसकी कुछ न पूछो।

मँगरू—तो भैया, कठरोलवा उठाया काहे नहीं दिया जाता ?

भैया—मँगरू भाई, यही तो वड़ी-बडी जोकें, बडे-बडे चोर-बजरिहा रात-दिन रट लगाये हैं, एक बार उन्होंने गाँधीजीको भी भरमा दिया और जैसे ही कपडासे और-और चीजसे कन्ठरोल हटा, कि इन अतताइयोने दाम दूना-चौगुना बढाके अरबो रुपया लूटके घर दिया। देखा नहीं कपडा कितना मंहगा हो गया।

दुखराम—तो भैया कन्ठरोल रखने पर सिपाही चपरासीसे लेके हाकिम-हुकुम, सरकारी मन्तरी तक सब जगह घूँस-रिस्वत की बाढ आ जाती है। क्या किया जाय ? हमारी तो सीधी-सीधी अहिरकी जात है। जहाँ कोई रस्ता नही दिखाई पडता, वहाँ लाठीसे रस्ता निकालते है।

भैया—दुक्खू भाई, आजकलके अणुवाँ बम, तोप, टक, बन्दूक, मसीनगनके जमानेमे लाठी बेचारी क्या करेगी ?

दुखराम—भैया तो क्या करे, गाँवमे आधे लोगो के पास खेत नही हैं। जिनके पास खेत नही हैं उनमे हमहूँ हैं। खाली नाँव रखनेके लिये दस परानी खातिर चार बीघा खेत है। चैतमे पेट भरता है, बैसाखमे सुमरिया हाथ खीच लेती है और बडे मुस्किलसे आधे असाढ तक आधा पेट देके लडके-बालकोको जिलाती है। यही दसा गाँवके सौमे दस घर छोडकर सबकी है। अनाज मँहगा हो गया है, तो इससे लाभ है खाली ओही सौमे दस घरवालोको जिनके पास खानेसे फाजिल अनाज है। कपडा खरीदने जाते हैं, तो दाम सुनके टाँग थहराने लगती है। लौट आते हैं, लेकिन लडिकनको जैसे लगोटी पहनाके वैसे मेहरियन को तो नही रख सकते। अब तो नाकमे दम आ गई है।

भैया—दुक्खू भाई, तुम समझते होगे कि गाँवके गरीब किसानोको ही नरक भोगना पड रहा है। यही दसा बजारके हजारपती नही कितने लखपती हो बनियोकी भी है। भले तिनके आसरा पर मुनाफा नही मूल खा-खाके उनमेसे कितने ही आज बडे सकटमे फँसे हैं। कलम घिसवइया बाबू लोगनकी तो दसा हमसे-तुमसे भी खराब है। लडका-लडकीके पढानेके लिए पैसा कहाँसे लावे, जब तनखाहमे से रुपयामे बारह आना नून-लकडीमे ही चला जाता है। लडकी सयानी हो जाती है, पैसा नही कि बियाहका इतिजाम करें।

सन्तोखी—हम तो समझते थे भैया, कि बाबू लोग बड़े मौजमे होंगे, चोर-बजरिहा जैसे मुनाफा कमा कमाके घरमे रुपया गाँज रहे हैं, वैसे बाबू लोग घूस-रिस्वत ले-लेकर।

दुखराम—हाँ भैया, जब अँगरेज लोग भाग गये और अपने देसके नेता लोगके हातमे राज आया, तो बडी उमेद भई थी और घूस-रिस्वत लेनेवाले बाबू-भैया डर भी गये थे, मुदा अब कुछ ना पूछो। दरोगाजी नम्बर दसमे नाँव लिखनेकी धमकी देके घरका थाली-लोटा सब बिकवा रहे हैं। केतेक दिनवाँ, हो केतेक दिनवाँ, कब तक ई कुल सहना पड़ेगा। आगम तो अँधियारा मालूम होता है। भैया, अब तक हमारे जैसे लोगो को आखिरमे लाठीका सहारा रहा, सोई तुम मना करते हो।

भैया—देसमे जो लोगोको इतनी साँसत सहनी पड रही है और अगरेजोंके जानेके बाद दिन पर दिन दसा और खराव होती गई, इसे देखके तुम कहोगे कि अपने भाई लोगोंके हातमे अव तो सरकार है, अव काहे ई सब होता है।

मँगरू—भैया, हम कहें। हमे तो बूझ पडता है, कि जोकें किसीके भाई-वहन नही होती। जिसका भी खून उन्हे मिले, उसके देहमे मुंह लगा देती हैं, औ पेट भर जाने पर भी खून खीचती ही जाती हैं। वही जोकें न हमारी सारी सारी विपदाका कारन हैं ?

भैया—ठीक का मँगरू भाई, ई सरकार भी जोकोकी है, जोकोके लिये है। काजल की कोठरी है न ? ईमानदार कागरेसी भी सरकारमें गये थे। कुछने छ महीना अपनेको रोका, कुछने एक बरिस और किसी-किसीने कुछ और दिन, मुदा देखा की उनकी तपस्यासे कुछ नही होनेवाला है। सब जगह 'राम नामकी लूट है, लूट सकै सो लूट। जोको ने उनके सामने भेंट-सौगात, बेटा-बेटी के वियाह-सादीमे, पूजा-पतिस्ठाके नामसे सोना-असरफी फैला दिया, हजार नही लाख-लाखके नोट हातमे थमा दिया।

सन्तोखी—हाँ भैया, देखते तो हैं, कल तक जिनको फटा लतरा नही मोवस्सर रहा, आज ऊ अपनी मोटर चढे घूमते हैं।

भैया—कितनोंने तो सन्तोखी भाई मोटर लेनेको भी रोजगार बना लिया। कन्ठरोलमे छ हजारकी मोटर ली, औ चोर-बजरियोमे चौदह हजारमे बेंच दी।

दुखराम—हमारी बूझमे आता है भैया, कि घूस-रिसवत लेनेवाले और चोर-बजरिहा लोगोंके मुंहम खून लग गया है, मुंह लगा खून नही छूटता ? फिर बताओ लाठी छोड इसकी कौन दवा है ?

भैया—दुक्खू भाई, हत्याका रस्ता ठीक है कि वेहत्याका, इसके बारेमे हम यहाँ कुछ नही कहते। अततार्डको जानसे मारने मे दोस नही है। इहै बात ठीक है। मुदाई बात भी मनमे गठियाय लो, जैसे अगरेज हमारे देसकी जनतासे डरते रहे, वैसे ई उनकी गद्दी सभालनेवाले हमारे नेता लोग भी डरते हैं। इसीलिए इन्होने अङ्गरेजो-के समयके सभी बडे-कडे आईन-कानूनोको बनाये रखा। काँगरेस एक बेरा चिल्लायके अगरेजो से कहती थी, कि हथियारका कानून रद्द करो, उसे बनाके तुमने देसको निहत्या कर दिया। मुदा काँगरेसिया लाग जब गद्दी पर बैठे, तो ऊ कानून जैसाका तैसा आजहू काल चल रहा है। जो जगली जानवरके भैया चोर-डाकूसे बचनेके लिए बन्दूकका लैसन माँगो, तो पूछा जाता है तुम कै सो एकम-टिक्कस देते हो, तुम खान्दानी हो के वेखान्दानी।

दुखराम—तो इसका मतलब तो यही हुआ न, कि दुक्खूके हाथमे लाठी छोड बन्दूक न आने पावे।

भैया—मुदा, बन्दूक क्या तोप और टकसे भी बढकर हथियार जनताके हाथमें आ गया है।

मँगरू—सो क्या भैया ?

भैया—ऊ है इक्कइस बरससे बेसी उमिरके, सब मरद-मेहुरियोंको सरकार चलाने खातिर मेम्बर-पंच चुनने का हक मिला है।

दुखराम—पचाइत के चुनावमें तो हम सब नान्ह जातके लोग इकवट गये रहे, औ कितना गाँवनमें बाभन-छत्री-लाला लोग हमारी गोड़धरिया करते रहे, दाढ़ी मुहराते थे, कि भैया हमको भी वोट दे दो, जे हम भी पंचाइतमे चले आएँ। मुदा रँगुवा सियारनको हम भली-भाँति पहिचानते हैं। हमने जो बाभन-छत्री-लालामें किसी को पंच बनने भी दिया, तो उन्हीं जवानको, जो जोंकों को नहीं पसंद करते।

भैया—बड़ी जातके गरीबोंकी ई मुढताई है दुक्खू भाई, जो अपनी जातका होनेसे जोंकोंको अपना समझते है। फिर जिनको नान्ह जात औ अछोप (अछूत) कहते है, उनको तो सदा चूसते रहते, पनपने नहीं देते, देहपर माँस नहीं चढ़ने देते। अपमान और बेइज्जती तो पग-पगपर करते ई है। इसीलिए पंचायतके चुनावमें छोप-अछोप हिन्दू-मुसुलमान सब नान्ह जातके लोग एक हो गये। जानते हो ना सौमें बीस ही बड़ी जात के लोग हैं। चाहे बाभन-छत्री-लाला हो, चाहे सेख सैय्यद, मुगल-पठान हो। बाकी अस्सी नान्ह जात के लोग हैं। जो नान्ह जातके लोग एक हो जायँ, तो अपने बलबूतापर वह कमेरोंका राज बना सकते हैं। समझानेपर बड़ी जातके कमेरे भी समझ जायँगे कि जोंकोंके साथ रहनेमें उनकी भलाई नहीं है। जोंकोंने उन्हें अपनी जातका कहके बड़ा जो बनाया, वह खाली ठगनेके लिये।

मँगरू—लेकिन भैया, बड़ी जातके कमेरोंकी आँखमें पट्टी बँधी है, हम कमुनिस्तो की बात नहीं करते, वो तो तन-मन-धन से कमेरोंका राज चाहते हैं। झरियामें हम रोज देखते है। वह जात-पाँत कुछ नहीं मानते। जो भी कमेरे हैं, उन सबको अपना भाई समझते है औ हम भी उनके खातिर परान देते हैं।

दुखराम—भैया तुमने जो ओक पुरान सुनाया था औ कहा कि मरकस बाबा ने जोंकोंसे बचानेके लिये कमेरोंको रस्ता दिखाया। उनका रस्ता तो हमें बहुत ठीक जँचता है। कमेरे खाली मरकस बाबाके चेलोंपर ही भरोसा कर सकते हैं।

भैया—औ उनके हाथ-पैर तुम्ही लोग हो, दुक्खू भाई, खूँटके बल पर बछड़ कूदता है।

दुखराम—तो भैया, काहे नहीं हम सब लोग कमुनिस्तोंको ही अपना वोट देके सरकारमें भेजें ?

भैया—दुक्खू भाई हमारा देश बहुत बड़ा है। पैंतिस करोड़ आदमी रहते है। कमुनिस्त इतने अधिक नहीं हैं, कि हर जगह पहुँच सकें, मुदा ई बात ठीक है कि हम उनपर ही विश्वास कर सकते हैं, वह जोंकोंके फंदे में नहीं पड़ सकते।

मँगरू—भैया ऊ तो तपे हुए सोना हैं। हमने कोयलरीमें देखा है, कैसे पुलिस उनके पीछे हाथ धोके पड़ी रहती है, हाथमें आते ही जेलमें बन्द करके साँसत करती है। साँसत ही काहे जेहलमें उनके ऊपर गोली भी चलाई और कितनों को मारा। हमारे कोयला मजूरोंके भीतर काम करने वाले एक जनेका भाई तो उसी गोलीसे जेलमें मरा।

सन्तोखी—काहे भैया हाथ-पैर बाँधके जेलमे डाल देनेपर भी उनको गोली से मारा जाता है ?

भैया—सन्तोखी भाई, जो काम अँग्रेजोने नही किया था, वो काम इस सरकारने किया है। कमुनिस्तोका यही दोस है, कि वह जोकोका पछ नही करते औ जोकोका टाट उलट कर कमेरोका राज बनानेके लिये काम करते हैं।

दुखराम—तो भैया हम तो कमुनिस्तोको ही बोट देना अच्छा समझते हैं।

भैया—बताया नही कि कमुनिस्त सब जगहके लिये नही मिल सकते, औ सब जगह वह खडा भी नही होना चाहते।

दुखराम—सो क्यो भैया ?

भैया—वह चाहते हैं कि कमेरा-राज चाहने वाले जितने लोग हैं, सबका एक-एक गोल बन जाये औ इसी गोलके-गोल सब जगह खडे हो।

दुखराम—जो हम लोग समझ-बूझके वोट दें, तो कमेरा राज बन जायेगा भैया ?

भैया—पहले ई विश्वास है तुम्हे कि कमेरा राज बननेसे ही हम लोगोका दुख दूर होगा, रोटी-कपडा मिलेगा।

दुखराम—हाँ भैया, जब तक जोकोका राज रहेगा तब तक उन्हीके बेटा-बेटी मौज करेंगे।

भैया—तो कमेरा-राज बनानेका एक ही रास्ता है कि कमुनिस्तोके गोलका जो भी आदमी पच (मेम्बर) होनेके लिए खडा किया जाय, उसीको बोट दिया जाय। ई समझ रक्खो कि सौमे अस्सी बोट देने वाले नान्ह जात के ही हैं, जो जुग-जुगसे पीसे औ सताये जा रहे हैं।

दुखराम—गाँव-पचायतके चुनावमे तो भैया कमुनिस्त नही दिखाई पडे थे, अबहूँ कहाँ दिखाई पडे हैं ?

भैया—आजकल देशमे दो गोल है। दोनो गोल चाहेगी कि जाके सरकारको अपने हाथमे ले लें।

सन्तोखी—एक गोल तो जानते हैं भैया, जोकोकी है, चाहे ऊ काग्रेसका नाम ले, गाँधी बाबाका नाम ले, राम-राजका नाम लें, हिन्दू सभाका नाम लें। मुदा दूसरा गोल कौन है ?

भैया—दूसरा गोल कमुनिस्त और उनके साथी-समाजियोका।

दुखराम—तब तो भैया हमारे पास जो भी आवेगा वोट माँगने, उससे पूछेंगे कि तुम कौन गोलके हो। अपनी नान्ह जातिके आदमी पर हमको भरोसा है, मुदा सेठ लोग सबको चाँदीके टुकडा से खरीद लेना चाहते हैं। हम कहेगे कि तुम जो उस गोलमे हो, जिसमें मरकस बाबाके चेला और जोकनके दुस्मन कमुनिस्त लोग हैं तब ठीक है। नहीं तो हम जात-भाईके फेरमे नही पडते।

मंगरू—हाँ भैया, काग्रेस और गाँधी बाबाके नामके धोखामे अब हम लोग नहीं पडेंगे। झरियामे मजूरनकी गलीमे तो गाँधी टोपी देके जो निकल जाये, तो

लडके थू-थू करने लगते हैं। हमारी चमारकी जात देखते हो न मान्ह जातमें भी कितनी छोटी है, औ हमसे दुखिया दुनियामें कोई नहीं है। अपनी जातके एक जनेको बोट देके हमने मेम्बर बनाया, अँगरेजके जानेके बाद जब उनको मतरी बनाया गया, तो खुशीके मारे हम लोगोंकी छाती फूल गयी। मुदाका देखते हैं। ऊ सोरहो आना जोकोंके हाथमें हैं। सेठ लोग वैसे तो चमार को अपने ओसारेके पास भी नहीं आने देत, मुदा हमारी जातके इस मतरीको सेठ-सेठानी लोग आरती उतारते हैं। ऊ भला कमेरा राज कभी होने देंगे ? दुखराम भाई, अपनी जातके या मान्ह जातके आदमीको बोट देनेमें भी समझ लेना होगा, कि वह जोकोंके हाथमें तो नहीं चले जायँगे ! सेठ लोग दस-बीस लाख रुपया देके मालामाल करेंगे। मान्ह जातके मतरीकी कोठा-अटारी खडी हो जायगी। उनकी मेहरियोंके गलेमें खाली सोना चमकने लगेगा, मुदा दस-पाँच लखपती बना देनेसे हम लोगोंका दुख दूर नहीं होगा।

दुखराम—तो भैया, हमे बहुत ठोक-ठाकके आदमीको परखना होगा।

सन्तोखी—दमडीकी हँडिया खरीदते हैं, तब भी ठोक-ठाकके देखे बिना नहीं लेते।

मँगरू—औ 'दमडीकी हँडिया गई कुत्तेकी जात पँचानी गई' का ख्याल करके हम रह नहीं जाना चाहिए।

भैया—रह जानेके माने है, अपनी गरदन फिर उन्हीं खून चूसनेवालोंके हात-मे थमा देना। औ यह भी ख्याल रक्खो, कि अबकी बडा राम-नामा तैयार हो रहा है। पाँच बरस तक लूटके घर भरनेवाले औ देसको रसातल पहुँचाने वाले लोग फिर रामनामा ओढके बोट माँगने आये।

दुखराम—हम राम-नामा के फेरमें नहीं पडेंगे भैया ! हम राम-नामाके भितर-के मुँहको पहचानेंगे नहीं क्या, कि यह वही भगत है जो छप्पन चूहा खा चुके हैं, और अभी तक इनकी भूख नहीं गई है।

मँगरू —सुनते हैं भैया, अब कांग्रेसवाले भी कहने लगे है कि हम भी कमेरोंका राज चाहते हैं।

भैया—कमेरोंका राज कैसा चाहते हैं, यह तो उनके छ बरसके राजसे खूब मालूम हो गया। जमींदारी उठा देनेकी बडी बडी बात करते थे, मुदा उसमें भी इतने छन्द-बन्द लगाये, कि पहले तो उनका कानून ही गैर-कानून हो गया और अब जमी-दारी उठाना नहीं बलुक जमीदारोंका तोंद भरना चाहते है और हम लोगो का हाड-मास कूट-पीस रहे है। कहते है कि राजा लोग अपनेसे अपना राज राजी-खुशी छोड दिये, और साधू-सन्यासी बन गये। मुदा, सन्तोखी भाई राजा लोग राजी-खुशीसे—राज छोडके चले गये, यह सोरहो आना झूठ है। परजा राजाको खानेको तैयार थी, सैंकडो बरसोंके उनके जुलुम और पापको देखते-देखते वह अकुला गई थी। कांग्रेस-वालोंने जो किया, वह यही की राजाओंको परजाके क्रोधसे बचा लिया औ साथ ही बीस-बीस, तीस-तीस लाख सालियाना उनके लिये पिन्सन दे दी, जमीन-महल-बँगला धन-जेवर जो दिया सो अलग।

के सभी मरद मेहरियोको अपना बोट देके पच और मेम्बर चुनने का अख्तियार है फिर तो कमेरो की जीत निश्चय है ।

भैया—सत्तोखी भाई, नान्ह जात वालोंको बडी जात वालोने बहुत सताया है । लेकिन बडी जातके सभी लोगोको इसका फल नही मिला । सब मजा जोकोंने लिया । इसी वास्ते जात के कमेरे कलमघिसाई करने वाले औ दौरी-दुकान रखनेवाले भूखे दूखे लोग अब एकवट कर जोकोका राज खतम करना चाहत हैं । अखबार म छपा है कि कलकत्ता के पास चन्दरनगर शहर म बोट देकर चुनाव हुआ था जिसमे चौबीस पचोमे एक भी कांग्रेस नही चुना गया ।

मँगरू—वही चन्दरनगर न भैया, जहाँ पहले अंग्रेजोका राज नही था ?

भैया—हाँ, वहाँ फ्रासीसियो का राज था और अभी थोडे ही दिन हुआ, उन्हें छोडके जाना पडा । सहरका इतिजाम करनेके लिये पचीस पचोको चुनना था । कांग्रेस वालोंने अपने पचीस आदमी खडे किये । 'उपरे अन्त न होहि निबाहू' जानते हो न, कांग्रेस वालो का परदा उघड गया है । इसीलिए उनका एक भी आदमी चुनावमे नही जीता और सभी जगह कमेरोकी गोलके आदमी चुन लिये गए ।

दुखराम—हमको भैया वही करना है जो चन्दरनगरमे हुआ । हम सोसित सघके लोगो से कहगे कि जो अपने भाइयोकी भलाई चाहते हो, तो मरकस बाबाके चेलोकी गोलमे मिल जाओ ।

मँगरू—और हम अछोप(अछूत) भाइयोंसे कहेगे कि अपनी जातके धनीखनो पर भरोसा मत करो । जो तुम्हारा ईमान धर्म ठीक है तो उसी गोलमे चले जाओ, जिसमे कमुनिस्त हैं ।

भैया—हाँ, दुक्खू भाई, मरकस बाबा कह गये हैं कि कमेरोंके पास अपने पैर की बेडियोको छोड हारनेके लिए और है ही क्या ? और जीतने पर सारी दुनिया का राज उन्हींके लिए है ।